(४०) जगत-विनोद। रचयिता—पद्माकर। साइज ८-५×५-५ इंच। पत्र संख्या ७१। प्रति सजिल्द है। लिपिकाल—सं० १८७५ चैत्र सुदी १०। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

सिद्धि सदन सुंदर वदन नंद नंद मृदु मूल।
रसिक सिरोमनि सांवरे सदा रहहु अनुकूल ॥१॥

अन्त—

जगतसिंह नृप हुकम तैं पदमाकर लहि मोद।
रसिकन के वस करन कौं कीन्हौ जगत विनोद ॥ १२३ ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(४१) जगविलास। रचयिता—कवि नन्दराम। साइज६-४×६-२ इंच। पत्र संख्या ३०। प्रत्येक पृष्ठ पर २४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १७। २० अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १८७८ भाद्रपद कृष्णा ७, बुधवार। यह प्रति महाराणा जवानसिंह जी के पढ़ने के लिये लिखी गई थी। पद्य-संख्या ४०४। छप्पय, दोहा, कवित्त आदि विविध छन्दों का प्रयोग किया गया है। इसमें मेवाड़ के महाराणा जगतसिंहजी की दिनचर्या, उनके वैभव और राज प्रबंध का वर्णन है।

आदि—

छप्पय

श्री लम्बोदर समरि सदा मंगल सुप कारिय।
अति प्रचंड भुज डंड सुंड सोहत अति भारिय॥
एक दंत मयमंत संत सेवक सुपदायक।
गुन पूरन गुन गेह गुन सुदाता गुन नायक ॥१॥
बहु रिद्धि सिद्धि नव निद्धि कर सुन्दर संकर सुत सरस।
अति बुद्धि दियन दिऐ सुबुद्धि तौ किऐ जगतेस जस ॥१॥

दोहा

श्री सरसति दीजें सुमति कीजें बुद्धि विसेस।
पावुं वर वरदाइनी गाऊं जस जगतेस ॥२॥

अन्त—

छप्पय

जग निवास जग रांन कियो महुरत सुपकारिय ।
कविजन परिगह तिन्है दई तव रीझ सुमारिय ॥
भोजन विविध प्रकार गोठ है भई तहाँ तव ।
धन धन बसन अपार दये जग रांन बाज जव ॥
सब देस सुमम आनंद अति कहत नन्द बानी सरस ।
जगतेस रांन सग्राम सुव चिरजीवो कोरिक बरस ॥१०४॥

( सरस्वती भंडार )

(४२) जवानसिंहजी री कविता । साइज़ ६-५ × ६-६ इंच । पत्र-संख्या ५३ । लिपिकाल—सं० १८८३ । इसके दो भाग हैं । पहले भाग में जवानसिंह जी के भक्ति-शृङ्गार के फुटकर कवित्त-सवैये और दूसरे में पद हैं । कवित्त-सवैयों की संख्या १४३ और पदों की १२३ है । भाषा सरस ब्रजभाषा है। इस संग्रह का पहला कवित्त यह है :—

विघन हरन अति आनंद करन नित
सिद्धि के सदन सब कारज सुधारोगे ।
एक है रदन गज बदन अनंद रूप
करिकै सहाय सब संकट निवारोगे ॥
फरसीधरन सुभ वर औ अभय देन
मन के मनोरथ के काज तुम सारोगे ।
दीन के दयाल रछपाल सदा जीवन के
रावरे सुभाव ही के विरद बिचारोगे ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(४३) जहाँगीर चन्द्रिका । रचयिता—केशवदास । साइज़ ६-५ × ८-४ इंच । पत्र-संख्या ४६ । लिपिकाल—सं १७६६ श्रावण वदि १४, सोमवार । प्रति बहुत सुन्दर अक्षरों में लिखी हुई है ।

आदि—

छप्पय

सुनहु गनेस दिनेस देस परदेस देसकर ।
अंबरेस प्रानेस सेस नपतेस वेस धर ॥

पन्नगेस प्रेतेस सुद्ध सिद्धेस देषि अव ।
विहंगेस स्वाहेस देव देवेस वस सव ॥
प्रभु पर्वतेश लोकेस मिलि कलि कलेस केसव हरहु ।
जग जहांगीर सक साहिकौ सुपलु रछा करहु ॥१॥

दोहा

सोरह सैं उनहत्तरा माधव मास विचारु ।
जहांगीर जस चन्द्रकी करी चंद्रिका चारु ॥ २ ॥

अन्त—

सवैया

भागीरथी तट सोकुल केसव दान दी देंह दरिद्रनि दाहों ।
वेद पुराननि सोधि पुरान प्रमाननि के सुन पूरन गाहों ॥
निर्गुन नित्य निरीह निरंजन आनो हीयैं जग जानि वृथा हों ।
मेरे गुलामनि के हैं सलाम सलामति साहि सलेमहि चाहों ॥ १६० ॥

दोहा

जहाँगीर जू जगतपति दे सिगरो सुप साजु ।
केसवराइ जहानु मैं कीयो राय तैं राजु ॥ १६१ ॥

( सरस्वती भंडार )

(४४) **जुगल विरदावली** । रचयिता—अनुरागीदास । ४-८×३-२ इंच साइ की छोटी पुस्तकाकार प्रति है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति ६।८ अक्षर हैं । प्रति सं० १६०० के आस पास की लिखी हुई प्रतीत होती है विषय—कृष्ण भक्ति । रचना साधारण है ।

आदि—

हो जै जै भगवान कृपाल । हो निज जन पालक नंदलाल ॥
हो जसुदा की कूंषि उजागर । हो वृजराज कंवर सुपसागर ॥
हो बलिदेव अनुज गिरधारी । हो सुपदैन पिता महतारी ॥

अन्त—

या रस विन जो अनि रस ध्यावै । ताकौ विधनां सुप न दिपावै ॥
जे या रस छकन आयके रही । ता पदरज भूषन सिर में रही ॥

या रस सरक आइ जोइ यही। तर्वाहि जुगल विरदावलि कही ॥
इह मांगो अनुरागीदास। जनम जनम दीज्यै वृज वास ॥

( सरस्वती भंडार )

(४५) जुगल विलास। रचयिता—नरवरगढ़-नरेश महाराजा रामसिंह। पत्र-संख्या २०। लिपिकाल—सं० १८५०, चैत्र सुदी ७, गुरुवार। पद्य—संख्या १०१ (कवित्त)। विषय-नायिका भेद। शृंगार रस की बड़ी प्रौढ़ रचना है।

आदि—

कवित्त

सोहत मुकट सीस कुंडल श्रवन सोहै
मुरली अधर धुनि मोहै त्रिभुवन कौ।
लोचन रसाल बंक भ्रकुटी बिसाल सोहै
सोहै बनमाल गरै हरै लेती मन कौ ॥
रूप मन मोहन चितवैं बिसारी वारी
सुन्दर वदन पर कोटिक मदन कौं।
जगत निवास कीजे सुमति प्रकास मेरे
उर मै हुलास विलास वरनन कौ ॥१॥

अन्त—

कवित्त

नरवरनाथ छत्रसिंह सुत रामसिंह
रचिर बनायौ ग्रंथ रसको निवास है।
गावै जो गावै सुनै प्रेम मैं मगन होइ
ताकै उर राधा मन मोहन कौ धाम है ॥
सवत अठारैहे सै बरस छतीस पुनि
सुदि तिथि पाँचै गुरवार माघ मास है।
रसिक हुलास कर सुमति प्रकास कर
नवल प्रकट भयौ जुगल विलास है ॥१०१॥

( सरस्वती भंडार )

(४६) जोग पावड़ी। रचयिता—गरीबगिर। साइज ७-८×४-२ इंच। पत्र-संख्या ३। ६१ छंदों की छोटी सी रचना है। प्रति में लिपिकाल का निर्देश नहीं है, पर रूप-रंग से कोई २०० वर्ष की पुरानी दिखाई देती है। इसमें बहुत सरल भाषा में आध्यात्मवाद तथा नीति-उपदेश की बातें बतलाई गई हैं। कविता बहुत मार्मिक है।

आदि—

क्रोध लोभ दूरै परिहरवा परिहरि ममता माया।
गोरपनाथ इशो उपदेसी कणयरी पाय वुझाया॥ १॥
झवकन बोलणा धवकन चलणा जोइ मुकेवा पायं।
देसि विदेस इणा परिभमणा भणति गोरप रायं॥ २॥

अन्त—

जती जोगी कापड़ी सन्यासी इस राहै जे जोवइ।
गुरू को दास गरीवगिर बोलइ सोई परम पद पावइ॥ ६१॥

(सरस्वती भंडार)

(४७) ज्ञान समुद्र। रचयिता—सुन्दरदास। साइज ६-६×५-५ इंच। पत्र संख्या ४३। लिपिकाल—सं० १७८२, भादो वदि ११। प्रत्येक पृष्ठ पर १० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२१ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और पाठ शुद्ध है। ग्रंथ पाँच उल्लासों में विभक्त है। प्रथम उल्लास में ३७, दूसरे में ५६, तीसरे में ६०, चौथे में ६५ और पाँचवें में ६६ पद्य हैं।

आदि—

छप्पय

प्रथम वंदि परब्रह्म परम आनंद स्वरूपं।
दुतिय बंदि गुरुदेव दियौ जिह ज्ञांन अनूपं॥
त्रितिय वंदि सब संत जोरि कर तिनके आगय।
मन वच काय प्रमाण करत भय भ्रम सब भागय॥
इहि भाँति मंगलाचरन करि सुन्दर ग्रंथ वखानिये।
तहाँ विघ्न न कोऊ उपज्जय यह निश्चय करि मानिये॥

अन्त—

संवत सत्रहसै गये बर्ष दशोत्तर और।
भादव सुदि एकादशी गुरूवार सिरमौर॥
ता दिन संपूरन भयौ ज्ञान समुद्र सुग्रंथ।
सुन्दर औगाहन करै लहै मुक्ति को पन्थ॥

(सरस्वती भंडार)

(४८) ढोला मारू री चौपई: प्रति नं० १। रचयिता—कुशललाभ। साइज ८-५×५-५ इंच। पत्र संख्या २८। लिपिकाल-सं० १७२६, आसाढ़ सुदी १५ गुरुवार। पद्य-संख्या ७३३। इसमें ढोला-मारू के दोहों के साथ साथ कुशललाभ रचित चौपइयाँ भी हैं। प्रति में छंदोभंग बहुत है।

आदि—

दूहा

सकल सुरासुर सांमनी सुप माता सरसत्त।
विनय करी ने विनवुं दे मुझ अवरल मत्त ॥१॥
जीतो नवरस पृथ जुग सविहुँ धुरि सिणगार।
रागे सुर नर रंजिया अबला तसु आधार ॥२॥
वचन विलास विनोद रस हाव भाव रवि हास।
प्रेम प्रीत संभोग सुप ए सिणगार आवास ॥३॥

अन्त—

चौपई

संवत सोलह सोलोतरै आपातीज दीवस मनपरै॥
जोडी जेसलमेर मंझार वांच्यां सुप पामे संसार ॥७३२॥
सांभल सगुण चतुर गहगहै वाचक कुशललाभ इम कहै॥
रिध सिध सुप संपदा .लै ने नर पामे सदा ॥७३३॥

(सरस्वती भंडार)

प्रति नं० ' । साइज ६-३×७-३ इंच। पत्र-संख्या ६८। लिपिकाल—सं० १८१६, श्रावण पणा १, बुधवार। छंद-संख्या १००१। प्रति सचित्र है। प्रत्येक पन्ने की एक पीठ प. चित्र और दूसरी पर कविता है। चित्र ग्रंथ के मुख्य २ दोहों के भाव को लेकर अंकित किये गये हैं। पर दो-चार को छोड़ कर शेप सब चित्रकला की दृष्टि से साधारण कोटि के हैं। दो-एक चित्र अश्लील भी हैं। प्रति बहुत बुरी अवस्था में है। इसका पहला पन्ना बिलकुल गायब है। दूसरे और तीसरे पन्ने में कई बड़े २ छेद हो गये हैं और चौथे पन्ने का सिर्फ एक चौथाई भाग रह गया है। अन्य पन्नों की भी यह हालत है कि हाथ लगाते ही ढाक के सूखे पत्तों की तरह टूटने लगते हैं। शायद चित्रों के रंग के साथ मिले हुए किसी क्षार के कारण इनकी यह क्षति हुई है और उत्तरोत्तर हो रही है। उपरोक्त प्रति नं० १ की तरह यह भी 'ढोला मारू रा दूहा' का कुशललाभ कृत दूहा-चौपई वाला रूप है। लेकिन उसकी

अपेक्षा इसमें २६८ छंद अधिक हैं। प्रति यह भी बहुत अशुद्ध लिखी हुई है। मालूम होता है, प्रति को तैयार करवाने वाले का ध्यान चित्रकारी की ओर अधिक रहा है, पाठ-शुद्धि की ओर कम। अन्तिम भाग नीचे उद्धृत किया जाता है:—

चौपई

पढ़ें अछें तीहां पांतरो। वीचार जो तहाँ कीजे परो ॥
समत सोल सत्तोतरें हैं। आपातीज दीवस मन परें ॥६६६
रीधि वृधि पावैं संपदा। सांभलतां जावैं आपदा ॥
जोड़ी जेसलमेर मंझार। वांच्या सुष पावे संसार ॥१०००
साभलतां चतुर मन गहगहे। वांचिक कुसललाभ प्रेम कहे ॥

दूहा

ढोलो मारू परणिया तीणी रा यह सहनांण।
धन भटीयांणी मारवणि ढोलो कूरम राण ॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(४६) **ढोला मारवणी री वात**। रचयिता—अज्ञात। साइज ६.५ × ८.५ इंच। पत्र-संख्या २५। लिपिकाल—सं० १७६४, मार्गशीर्ष सुदी ३, शनिवार। विषय-नरवर के राजकुमार ढोला और पूंगल की राजकुमारी मारवणी की प्रेम-कहानी। इसमें १०० दोहे हैं। अंतिम १० दोहों को छोड़कर शेष के साथ गद्य-वारता भी है।

आदि—

वारता

राजा पुंगल अर देसरौ नाम पुंगल। जात भाटी। इस समीया माहे देस माहे काल पड़ियौ। सु राजा पुंगल सारी परजा नैं लियां देसउ चालौ कीयौ। राजलोकां सहित सेझ वाला जुता गाड़ा पोली मारग हुँता तिके हाकिया। अर राजा रो ल्होड़ौ भाई गोपालदास तिणनैं मतौ करनैं सात सैं रजपूतां सूं गढ़ माहे सावधानी करवा सारू मेलीयौ। जाणयौं कोई सूनां गढ माहे दुसमण आय वैससी तो धरती जासी। तिणथी भाई गोपालदास नें धरतीरी घणी सरम भलावे नैं राजा पुंगल असवार हुवो। चालतां राजा दूहो कहीयोः—

हा आपणै देसड़े एक न भाजे रीड।
कै तौ वै अवरसणो कै फड़कौ कै तीड ॥ १ ॥

अन्त—

दोहा

मारउणी ढोलो कहे सु जमन देइस पीज।
मारू मिलियां भ्रत हुई पेम पीआरी चीज ॥ ६७ ॥

सेमुप ढोले दापिया मारू पंड वर्णाण ।
मारवणी मिलिया पछे आयणीं जनम प्रमांण ॥ ६८ ॥
पंचा इयानैं पापरूयौ मंगल नें मद्पिध ।
आगें ही थी मारवण कत सुहागण किध ॥ ६६ ॥
नवल तुरंगम नवल धण भव तरुणी सूं नेह ॥
नवे तिर्थां घर छाइयौ वरस सहावो मेह ॥ १०० ॥

( सरस्वती भंडार )

(५०) तत्ववेत्ता रा सवैया। रचयिता—तत्ववेत्ता। साइज १०.५×५.६ इंच। पत्रसंख्या ४५। पूरी प्रति में ६८ छंद थे, पर पहला पन्ना जाता रहा है जिससे १३ छंद नष्ट हो गये हैं और इस समय इसमें सिर्फ ८५ छंद रह गये हैं। प्रति में कहीं भी लिपिकाल का उल्लेख नहीं है। लेकिन प्रति है यह बहुत पुरानी। अनुमानतः कम से कम ३०० की पुरानी होनी चाहिये। इसमें नारद, जनक आदि योगियों की कथाएँ वर्णित हैं। प्रति के ऊपर इसका नाम 'तत्ववेता रा सवैया' लिखा हुआ है। लेकिन इसमें सवैया एक भी नहीं, सभी छप्पय हैं। अंतिम छप्पय यहाँ दिया जाता हैः—

एक भौमिका अंत एक कंदरा अपारा।
एक पिता एक पुरूष एक बद हंस उदारा ॥
उभै बाहणी एक एक बहु रूपा नारी।
एक पूंसको पति एक पुरु में अधिकारी ॥
एक सर्प आदिष्ट है खाय जाय दीसै नहीं।
ततवेता दस सहस नै दम बात नारद कही ॥६८॥

( सरस्वती भंडार )

(५१) त्रिया विनोद। रचयिता—मुरली। साइज ६.५×८.४ इंच। पत्र-संख्या ६१। प्रति बहुत अशुद्ध लिखी हुई है। लिपिकाल—सं० १८०१, श्रावण सुदी ६, भृगुवार। भाषा—राजस्थानी मिश्रित पिंगल। पद्य-संख्या १५८१। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। इसमें मदनपुरी के श्रीपाल नामक किसी सेठ की व्यभिचारिणी स्त्री की कहानी है। विषय काल्पनिक है।

आदि—

दोहा

एक रदन उपतै सुबस बधै बुधि अनपार।
गाऊं त्रिया विनोद गुण सब बातन मैं सार ॥१॥

प्रथम वंस चहुआंन को वरणि करूं विसतार ।
... ... .... ... ॥ २ ॥
रावत धर्मांगद भये रांन धरा रिछिपाल ।
तिन सुत पोधल परगट्यो सुरतानन उरसाल ॥ ३ ॥
ता सुत रावत रूपपती पाग त्याग गुन जांन ।
जिन घर ऊदल अवतर्‌यो कविता कर वपांन ॥ ४ ॥
मेदपाट चित्तोरगढ़ राजै जैसिंघ रांन ।
ताको भर उमराव सुनी रावत उदीयाभांन ॥ ५॥

अन्त

दोहा

दीनी सौंप कपुर कुं दीयो कुंवर कुं लार ।
चंदे पाप प्रगासियो जबैं परी सिर मार ॥ १२७६ ॥
यहें न्याव हरकौ हरकौ भूप कीयो मन जांन ।
सो काजी किस नीकरे कीनौ न्याव निदांन ॥ १२८० ॥
पोछी (थी) त्रीया बिनोद की कीनी अति मति सार ।
भुल्यो चुक्यो ज्यो कहूँ पढ़ियो सुकवि सुधारि ॥ १२८१ ॥

( सरस्वती भंडार )

(५२) दत्तात्रेय लीला। रचयिता—मोहनदास। साइज़ ७·६×७ इंच। पत्र संख्या ४। लिपिकाल—सं०१७२४। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। लिखावट भद्दी है। विषय—भगवान श्रीकृष्ण का ऊधव को ज्ञान-उपदेश। ग्रन्थ का नाम 'दत्तात्रेय लीला' रखा गया है जो भ्रमात्मक है। क्योंकि आदि से अन्त तक इसमें न तो कहीं दत्तात्रेय का नाम आया है और न उनके विषय की कोई बात ही कही गई है।

आदि—

द्वारामती इकंत निवासा। हरी कुं बुझै ऊधौ दासा ॥
ग्यान विचार विवेक सुनाओ। मेरे जिय को तीमर नसाओ ॥
कवंन पुरिप कैसी तेरी माया। कहो क्रिपा करि त्रिभुवन राया ॥
कैसी बीधि प्रानी संच पावै। काल जाल भय दूरि गँवावै ॥

अन्त—

> ऐसैं ग्यान कह्यो नाना विधि। निज जन कौं सौंपी अपनी निधि ॥
> जो या लीला सुनै अरु गावै। ग्यान वैराग भगत उपजावै ॥
> सेस महेस पार नहीं पावै। मोहनदास जथा मति गावै ॥

(सरस्वती भंडार)

(५३) दसम भागवत [redacted] दूहा। रचयिता—राठोड़ पृथ्वीराज। साइज ७·४ × ६·२ इंच। पत्र संख्या ७। प्रति में लिपिकाल दिया हुआ नहीं है। रूप-रंग से कोई २००-२५० वर्ष की पुरानी प्रतीत होती है। इसमें कृष्ण-भक्ति के १८४ दोहे हैं। भाषा डिंगल है। रचना प्रौढ़ और परिमार्जित है।

आदि—

दूहा

> लोहै पारस.नीव श्री रिण अधारै धांम।
> कूड़ै मो साचौ कृमन मेलणहार प्रणांम ॥१॥
> जिण श्रम सुं आलोज दामोदर दरसावियौ।
> सगला पायौ सोज वाल्हौ बलभद्रेव वत ॥२॥
> पायै पाखे जाइ मिह वाल्हा गोकल तणा।
> बीठल मांडे वाह आतम ऊंमाहौ कीयौ ॥३॥

अंत—

दूहा

> आली मोरा अवगुणां साहिब केर गुणांह।
> बूंद वरसतां रेण कण पार न लभुं त्यांह ॥१८०॥
> जे मैं घण अवगुण कीया सोइ लेखौ तो हथि।
> तो गुण बंदी श्रीकमा सुं कान्ह ले नथि ॥१८१॥
> साइ हरि आपिन आपदा साइ संपद्रा म संपि।
> जिणि सुं पीऊं वीसरै बूझ बुझावे झंपि ॥१८२॥
> गुरड गुरडधज पलक मैं जोजन लखां जाइ।
> माठी आयौं धुंबीयौ जप ध्यावतां सहाइ ॥१८३॥
> मापण रतन मथेह काढे पिलाभी क्रिमन।
> धुंडीयौ झासि करेह मारिध वमदेराव वत ॥१८४॥

(सरस्वती भंडार)

(५४) **दसम स्कंध**। रचयिता—नन्ददास। साइज ७-६×५-६ इंच। प्रति सजिल्द है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १०।११ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २३। २६ अक्षर हैं। प्रति सं० १७३० की लिखी हुई है। विषय—श्रीमद्भागवत के दशम स्कंध का अनुवाद। ग्रंथ १६ अध्यायों में विभक्त है। अंतिम दोहे में कवि ने इसकी श्लोक संख्या ५००० बतलाई है।

आदि—

दोहा

नव लछिण करि लछिजो दशमें आश्रय रूप ॥
नंद चंद लै प्रथम तिहि श्री कृष्णाख्य अनूप ॥ १ ॥

चौपाई

परम विचित्र मित्र इक रहै। कृष्ण चरित्र सुन्यौ ज्यौ चहै ॥
तिन कहि दशम स्कंध जु आहि। भाषा कर कछु बरनहु ताहि ॥
सबक संसकृत के हैं जैसे। मोपै समझ परत नहिं तैसे ॥
तातैं सरल हि भाषा कीजै। परम अमृत पीजे सुख जीजे ॥
तासों नंद कहत है जहाँ। अहो मित्र एती मति कहाँ ॥
तामे बड़े कविजन उरझै। ते वै अजहु नाहिन सुरझै ॥

अन्त—

कवित्त

वेदहु बषानी विविध ब्रह्माहु न जानि
सनकादिक न मानी सुख अद्भुत कहीये।
प्रभु जुवताई रिप व्यासहु पढाई शुक
भगत दिढ़ाय सुतो गाढे करि गहीये।
काहुके भुराये जिन भूले रे मुगध नर
हरि गुन गाय हरि संतन में रहीये।
जाको नाम लीयें नर पावत परम गति
ताके जस फल को प्रमान कैसे लहीये ॥१०५

दोहा

पांच हजार श्लोक कहे कीयो दशम बषानि ॥
घटि बढ़ि मत कोऊ पढ़ो मूल ग्रंथ परमान ॥ १०६ ॥

( सरस्वती भंडार )

(५५) दादूजी की साषी। रचयिता—दादू दयाल। साइज १२॥×६ इंच पत्र संख्या ४५। लिपिकाल—सं० १७५८ आषाढ़ सुदी ७, मगलवार। इसमें दादूजी की २४८६ साखियाँ संग्रहीत हैं जिनका विभाजन ३७ शीर्षकों में नीचे लिखे अनुसार हुआ है।

| नं० | शीर्षक का नाम | साखी-संख्या |
|---|---|---|
| १ | गुरु देव को अंग | १५० |
| २ | सुमिरण को अंग | १२८ |
| ३ | विरह को अंग | १५६ |
| ४ | परचा को अंग | ३२७ |
| ५ | जरण को अंग | ३२ |
| ६ | हैरान को अंग | २६ |
| ७ | लै को अंग | ४१ |
| ८ | पतिव्रता को अंग | ६२ |
| ९ | चितावणी को अंग | १३ |
| १० | मन को अंग | १२७ |
| ११ | सूक्षिम जन्म को अंग | ८ |
| १२ | माया को अंग | १६७ |
| १३ | साँच को अंग | १६६ |
| १४ | भेष को अंग | ४६ |
| १५ | साध को अंग | १२६ |
| १६ | मधि को अंग | ६८ |
| १७ | सार ग्राही को अंग | २१ |
| १८ | विचार को अंग | ४८ |
| १९ | बेसास को अंग | ५२ |
| २० | पीव पिछाण को अंग | ४१ |
| २१ | समरथाई को अंग | ४२ |
| २२ | सबद को अंग | २१ |
| २३ | जीवत मृतक को अंग | ५७ |
| २४ | सूरातण को अंग | ८१ |
| २५ | काल को अंग | ६० |
| २६ | संजीवनी को अंग | ५० |
| २७ | पारिख को अंग | ४१ |
| २८ | उपजण को अंग | २० |
| २९ | दया निरवैरता को अंग | ४७ |

आदि—

दादू नमो नमो निरंजन नमसकार गुरुदेवंत : ।
वदनं सर्व्वं साधवाः प्रणामं पारंगतः ॥१॥
दादू गव मांहि गुरूदेव मिल्या पाया हंम परसाद ।
मस्तकि मेरे कर धर्‍या दक्षा अगम अगाध ॥२॥
दादू सतगुर सहज मैं कीया वहु उपगार ।
नृधन धनवंत करि लीया गुर मिलिया दातार ॥३॥

अन्त—

अविहड़ अंग विहड़ नहीं अपलट पलटि न जाइ ।
दादू अघट एक रस सव मैं रह्या समाइ ॥१०॥
कवहूं न विहड़ै सो भला साधू दृढ़ मत होइ ।
दादू हीरा एक रस वांधि गांठड़ी सोइ ॥११॥

( सरस्वती भंडार )

(५६) दामोदर लीला । रचयिता—देवीदास । साइज़ ६-६×४-८ इंच । पत्र संख्या २१ । लिपिकाल—सं०१८७२, श्रावण सुदी १२, वुधवार । प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं । अक्षर बड़े-बड़े, सुन्दर और सुवाच्य हैं । इसमें श्रीकृष्ण की बाल-लीला का वर्णन है ।

आदि—

गुर गणेश पद वंदन करिकै संतन कौ सिरु नाऊँ ।
बाल विनोद जथामति हरिके सुन्दर सरस सुनाऊँ ॥
भक्तन के वत्सल करुनांमय तिनकी अद्भुत लीला ।
सुनै संत सव सावधान ह्वै श्री दामोदर लीला ॥१॥

अन्त—

मनिग्रीव नलकूवर जैसे तारन वेर न लाई।
त्यौंही तरत जु वार न लागै लीला सुनै सुहाई॥
श्री दामोदर की यह लीला देवीदास कही है।
संत जनन की चरन रेनु की तनमन ओट लही है॥६४॥

(सरस्वती भंडार)

(५७) दीनविरदावली। रचयिता—अनुरागीदास। ४-८×३-२ इंच साइज की पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ६।७ अक्षर हैं। पत्र-संख्या २८। लिपिकाल—सं०१६०० के आसपास। विषय—कृष्ण भक्ति। ग्रन्थ दोहा-चौपाइयों में है।

आदि—

जै गुर श्री हरिव्यास दयानिद्धि। तुम ते मैं पाई है भजन सिद्धि।
मो मैं निज बल है कछु नांही। पकरत गही आइ तुम बांही॥
मैं गोपाल सुनाऊं सांची। अंतरजामी तैं नहीं बांची।
जा के घम दिष्टि नर भरमैं। तूं सब जानैं बैठो उर मैं॥

अन्त—

दोहा

अष्टादस बत्तीस मैं। वदि दसमी मधुमास।
करी दीन विरदावली। या अनुरागीदास॥

(सरस्वती भंडार)

(५८) ध्यान लीला। रचयिता—माधोदास। साइज ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ५। लिपिकाल—सं० १७२४, फाल्गुण सुदी ६, सोमवार। छंद-संख्या ७७। विषय—ईशाराधना।

आदि—

श्रीहरी गुर चरनारबींद बंदना करि भाई।
रे मन सुनी परमारथा सोसुं कहुं उपाई॥ १॥
बौहि प्रकार सुन्न पावही दुष दोष नसाई।
सदा आनंद सो चाहई सुनी सुगम उपाई॥ २॥
प्रथम सुमरी बृंदावना घनी सघन की सोभा।
भमर भमत कुसुमावली मकरंद की लोभा॥ ३॥

अन्त—

हरी जलनीधि तैं थल करै अगीन तैं सीतल करई ।
अरी तैं मींत्र करै हरी आपदा सब हरई ॥ ७६ ॥
सोइ हरी श्री नीलसीपिर करैं भोग विलासा ।
श्री जगंनाथ को दासानुदास गावै माधौदासा ॥ ७७ ॥

( सरस्वती भंडार )

(५९) धनुर्विद्या । रचयिता—रीवाँ नरेश महाराज विश्वनाथ सिंह जू देव । साइज ९-५×६-५ इंच । पत्र-संख्या १६ । प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं । लिपिकाल-सं० १८८६ । ग्रन्थ में धनुर्विद्या सम्बन्धी मोटी मोटी बातें बतलाई गई हैं । इसका दूसरा नाम 'बीर विजय' भी है । रचना सरस है ।

आदि—

दोहा

जय गनपति हनुमान जय जयति सीय रघुनाथ ॥
जैति सरस्वती मातु की परत पाय विसुनाथ ॥ १ ॥
श्रीहरि गुर प्रियदास पद धरि धरि कर अरु माथ ॥
वीर विजै कर नाम को ग्रंथ वदत विसुनाथ ॥ २ ॥

अन्त—

अति धीरज धारे लरै मन करि परम उछाह ॥
जियें सुजस श्री जगत मह मरे स्वर्ग सुव लाह ॥
वीर विजय कर नाम को वीरन प्रद मुद गाथ ॥
श्री जयसिंघ भुवाल सुत कियो विदित विसुनाथ ॥

( सरस्वती भंडार )

(६०) नखसिख । रचयिता—रूपजी । साइज़ १०×४-३ इंच । पत्र-संख्या १५ । लिपिकाल—सं० १७३७, ज्येष्ठ सुदी ८ । सोमवार । छंद-संख्या १६७ । शृंगार रस की बड़ी प्रौढ़ और परिमार्जित रचना है ।

आदि—

दोहा

एक रदन गज वदन वर विद्या सदन सुदेस ।
विघन हरन सब सुष करन गवरी पुत्र गनेस ॥ १ ॥

करि प्रनाम तिहि रूप कवि करिवर नैंन मन लीन।
राधा के अंग अंग प्रति बरनन कौं रुचि कीन ॥ २ ॥
जात सु पोकरना प्रगट नगर मेड़तै वास।
रांमदास को नंद है हरि दासनि कौ दास ॥ ३ ॥
सुरवांनी कौं आन कवि ग्रंथहि रचित बनाइ।
नर बांनी जांनी बरन मैं हुं सुगम सुभाइ॥ ४ ॥

अन्त

दोहा

यह नख सिख बरनन विविध पढ़ै सुनै जो प्रीत।
गहत भाव गुन रूप नित बढ़त चाव रति रीत॥
चूक परी है कहुं ज्यौं जो कछु मेरै बोध।
लीज्यौ सुकवि सुधारि कै दीजौ उपमा सोध॥

(सरस्वती भंडार)

(६१) नागदमण। रचयिता—साँया झूला। साइज ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ११। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। पहला पन्ना थोड़ा सा फट गया है। लिपिकाल—सं०१७२४। भाषा-डिंगल। विषय—कालिय मर्दन की कथा।

आदि—

दोहा

वलतां सारद वीनमुं सारद करी पसाय।
पवाड़ो पंनगां तणो अदपत कीधो जाय ॥१॥
प्रभु अणावे पाड़ीया देत वडा चा दूत।
घोड़ंतां के पालणें कोइ पै पान करंत ॥२॥
कोइ न दीठो कन्हुआ सुण्यु न लीला संघ।
आप बंधावै बोलणे बीजो छोड़ण बंध ॥३॥
अवनी भार उतारवा जाण्यो ओणि जु गीत।
नाथ वीहाणें नव नवै नवै वीहाणें नीत ॥४॥

अन्त—

कवत्त

सुणै पुंयै संमवाद नंद नंदन अहीनार।
समंद पाल संसार हुवै गोपद उपीहार॥

अनंत अनंत आणंद सब सवी ताप समावे।
भगती मुकति भंडार कीसन मुकताह करावे॥
रमीयो चरीत राधारमण दुभुज कन्ह काली दमण।
ते तवण अहीराव तण गमण काज आवा गमण॥

( सरस्वती भंडार )

(६२) नारायण लीला। रचयिता—गुसाईं माधोदास। साइज़ ६-४ × ३-३ इंच। पत्र-संख्या २६। लिपिकाल—सं०१८०० के लगभग। पद्य-संख्या २६६। विषय-नारायण के विभिन्न अवतारों का संक्षिप्त वर्णन।

आदि—

जय जय जय श्री जगन्नाथ नारायण स्वामी।
ब्रह्मादि कीटांतर्जीव सर्वांतर जामी ॥१॥
सचराचर बहिरावृत्ता अभिअंतर होई।
सर्वात्मा सर्वज्ञ नाम नारायण सोई ॥२॥
सर्वभूत हित कारणौ नारायण नामा।
भवन चतुरदश उदर रापि जल महि विश्रामा ॥३॥

अन्त—

श्री जगन्नाथ को रूप देपि मन भयो उलासा।
श्री जगन्नाथ को दास गावे गुसाईं श्री माधोदासा ॥२६६॥

( सरस्वती भण्डार )

(६३) नीसांणी वीरमाण री। रचयिता—ढाढ़ी वादर। साइज़ ८-१×६-२ इंच। पत्र-संख्या ५७। लिपिकाल—सं० १८८६। पद्य संख्या २८५। भाषा—डिंगल। इसमें मारवाड़ के राव मल्लिनाथ जी के पुत्र जगमाल तथा उनके भतीजे वीरमजी की युद्ध-वीरता का वर्णन है। ग्रंथ के अधिक भाग में वीरमजी और जोइयों की उस लड़ाई का वर्णन है जो सं० १४४० के लगभग लखवेरा नामक स्थान में हुई थी और जिसमें वीरमजी बड़ी वीरता के साथ लड़ते हुए काम आये थे। वीररस की अत्युत्कृष्ट रचना है।

आदि—

दोहा

माला रो जस नगर में सोभत जेत सवांण।
थान खेड़ वीरम थपे जग जाहर घण जांण॥ १ ॥

नीसाँणी

सुत च्यारों सलपेय रे कुल में करणाला।
राजम वंका राठवड़ वर वीर बढाला॥
साथ लियां दल सांमठा विरदां रखवाला।
भड़िया भारथ भीम सा दल पारथ वाला॥
देम दसूं दिस दाबिया कीधा धकचाला।
श्ररी श्रो हाडा ऊठिया केइ ताल विभाला॥
माल श्रंगजी मुरधरा ग्रहके श्रंमाला॥२॥

श्रंत—

सात बीस नीसांखियां ऊपर पांच सजाय।
— एक गीत [ ] दोहा भखियां गुण सुभ भाय॥२८१।

यह प्रति श्रीयुत ठाकुर नाहरसिंहजी राठोड़ के पुस्तकालय की है।

(६४) नेहतरंग। रचयिता—बूंदी के रावराजा बुधसिंह। साइज ६-७×७-२ इंच। पत्र-संख्या ३६। लिपिकाल—सं०१७६७, आषाढ़ शुक्ला २, शनिवार। दोहा, कवित्त, सवैया, छप्पय आदि सब मिलाकर इसमें ४४६ छन्द हैं। इसकी भाषा व्रज भाषा है। ग्रन्थ १४ तरंगों में विभक्त है। यह एक रीति ग्रन्थ है।

आदि—

दोहा

सुंडा दंड उदंड अति चन्द कला पुलि साथ।
विघन हरन मंगल करन जै गज मुप गन नाथ॥१॥

छप्पय

मदन मोदकर बदन मदन बेताल जाल हत।
भक्त भीत भंजन अनेक जिन असुर बस कृत॥
चन्द्रहास कर चंड चंडमुंडादिकहि रमय।
अनल जाल जुत भाल लाल लोचन त्रिलाम जय॥
जय अर्चित गुन गन अगम आतम सुप चैतन्य मय।
जय दुरति हरन दुरगा जननी राजति नव रस रूप मय॥२॥

अन्तः—

दोहा

नव रस पिंगल छंद कछु अलंकार बहु रंग।
कवि पंडित हित समझि कैं बरन्यौं नेह तरंग॥४४१॥

सतरह सैं चौरासीया नवमी तिथि ससिवार ॥
शुक्ल पक्ष भादो प्रगट रच्यौं ग्रन्थ सुपसार ॥४४६॥

( सरस्वती भण्डार )

(६५) पंच सहेली रा दूहा। रचयिता—छीहल। साइज ८-५×५-५ इंच। पत्र संख्या ३। लिपिकाल—सं० १६६६, कार्तिक वदि ७। प्रति महाजनी लिपि में लिखी हुई है। इसमें शृंगार रस के ६५ दोहे हैं। भाषा राजस्थानी है।

आदि—

दूहा

देष्या नगर सुहावणां अधिक सुचंगा थांन ॥
नांव चंदेरी प्रगटी जस सुरलोक समांन ॥ १ ॥
ठांइ ठांइ मिंदर सत पुणा सोने लहीये लेह ॥
छीहल ताकी ओपमा कहत न आवे छेह ॥ २ ॥
ठांइ ठांइ सरवर पेषीये सुभर भरें निवाण ॥
ठांइ ठांइ कुवा वावड़ी सोहे फटीक समाण ॥ ३ ॥

अन्त—

नीस दीन जाय अणंद में वीलसें वोह विध भोग ॥
छीहल पंच सहेलीयां हुआ पीउ संजोग ॥ ६३ ॥
मेरा मनका भावना कीया सरस वपांण।
अण जाण्या मुरप हंसे रसै चतुर सुजाण ॥६४॥
संमत पनरे से पीचोतरे पुनम फागुण मास ॥
पंच सहेली वरणवी कवी छीहल परगास ॥६५॥

( सरस्वती भण्डार )

(६६) पंचाख्यान। रचयिता—फतहराम वैरागी। साइज १३×५-८ इंच। पत्र-संख्या ७४। लिपिकाल—सं० १६०४। ग्रन्थाग्रन्थ—४०००। विषय—पंचतन्त्र का राजस्थानी गद्य में अनुवाद। अनुवाद बहुत सरल और सरस हुआ है। ग्रन्थ के प्रारम्भ का थोड़ासा अंश यहाँ दिया जाता है:—

अन्त लोभो न कर्तव्यं क्रीयेते देह रक्षणम् ॥
कन्या वणक पुत्रीणां मादलीयो मर्णंगता ॥

वारता

एक गांव में रास मंडवा लागो। जाजम बिछाई। झालर बजाई। तर मर्दंगया ने तस लागी तर गांव का छोरा ने पूछे। अरे डावड़ा पाणी री जुगत बताओ। तव छोरा कीयो। ऊ कूड़ो

आंधा का रुंख हेटे छै। तब मरदगो कूडे गीयो। आगे देखे तो ऐक अस्त्री पांणी के कनारे स्त्री बैठी छै। तब मरदंगे कैही हे बाई तू कूणे छै। तब कन्या कही हूँ महाजन का बेटा को बहु छूं। तब मरदंगे कही। तू अठे कूं आई है......।

( सरस्वती भण्डार )

(६७) पद्मावत। रचयिता—मलिक मुहम्मद जायसी। साइज १०-१×६-२ इंच। पत्र-संख्या ३६३। लिपिकाल—सं० १८६५, पौष शुक्ला ७, मंगलवार। प्रति पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। अक्षर बहुत साफ हैं और पक्की काली स्याही से लिखे हुए हैं। कागज बहुत मोटा, मजबूत और सफेद रंग का है। अक्षरों की बनावट सुन्दर नहीं है पर लिपिकार ने प्रति को इतनी सावधानी और सफाई से लिखा है कि देखकर आश्चर्य होता है। ७२६ पृष्ठों के इतने बड़े ग्रन्थ में एक भी स्थान ऐसा नहीं है जहाँपर किसी अक्षर को एक बार लिख देने के बाद उसे काटने की जरूरत पड़ी हो। प्रत्येक शब्द के बीच में काफी जगह छोड़ी गई है जिससे पढ़ने में किसी तरह की कठिनाई नहीं होती। ऐसा भान होता है, मानों लीथो के छपे ग्रन्थ को पढ़ रहे हैं। नागरी प्रचारिणी सभा, काशी द्वारा प्रकाशित 'पद्मावत' और इसके पाठ में स्थान २ पर बहुत अन्तर दिखाई पड़ता है। अन्तिम भाग तो दोनों का बिल्कुल ही भिन्न है।

आदि—

चौपाई

सुमरौं आदि एक करतारू। जे जीव दीन्ह कीन्ह संसारू ॥
किन्हस प्रथम जोति परगासू। किन्हस तिहि परबत कबिलासू ॥
किन्हस अमित पवन जल पेहा। किन्हस बहुत रंग उरेहा ॥
किन्हस धरती सरग पतारू। किन्हस बरन बरन औतारू ॥

अन्त—

सैयद सुन्दर महा सुहावन। आँखी दरस जगत मन भावन ॥
मीर अमीर पीर जग जाँनत। मीर मुसरफ बीर बखानत ॥
जाँनत महा सूर सरदारा। दे भुज दंड सबै पतियारा ॥
ते भुज खाग त्याग जग जाँनै। जिहि भुज महिमा जगति बखाँनै ॥
जिन कर दाँन मेघ भर लायौ। जिन कर दारिद दूर बहायौ ॥
तें भुज दंड साह रछिपालक। दीन दुहँ बैरी घर घालक ॥
तिनको हुँकुम सीस पर राखा। लिखाँ सकल पदुमावति भाषा ॥

दोहा

जौं लग ससि रवि ध्रुव अचल सुरसरि मही अकास।
मीर मुफसर वीर को तव लगु नाँम प्रकास॥

(६८) पद्मिनी चरित्र। रचयिता—लब्धोदय। साइज ६-१×५ इंच। पत्र-संख्या ८३। लिपिकाल-सं०१८२३, मार्गशीर्ष वदि ६ बुधवार। छन्द-संख्या ८०३। इसमें पद्मिनी की कथा वर्णित है। भाषा बोलचाल की राजस्थानी है।

आदि—

दोहा

श्री आदिसर प्रथम जिन जगपति जोति सरूप।
नीरभी पद्वासी नमूं अकलि अनंत अनूप॥१॥
चरण कमल चितसुं नमुं चोवीसो जिन चंद।
सुपदाइक सेवक भणी सांचो सुरतरु कंद॥२॥
सुप्रसन सारद सांमणी होज्यो मात हजूर।
बुध दीज्यो मुजनै बहुत प्रकट वचन पंडूर॥३॥

अन्त—

श्री सोधमी (sic) सांमी परंपरारे। सोभति गछ सणगार॥
श्री परतर गछ जिनराज सुरी जी। आगम अरथ भंडार॥६५॥
तस पाटे जिम दिनकरु रे। श्री जनरंग वषांण॥
तस हुकम संवत छिडोतरैजी। श्री उदैपुर सु वषांण॥६६॥
हिन्दूपति श्री जगतसिंह रांणो हांजी। राज करै जग भांण॥
तास तणी माता श्री जंबुवती रे। गुण चोसठि प्रति मांण॥६७॥
तेह तणै परधांने जगति में जाणीइजी। अभिनव अभय कुमार॥
केसर मंत्री अरि सुत केसरी रे। हँसराज हितकार॥६८॥
तस आग्यह करि संवत सतरै सतोतरें। चैत्री पुन्यम शनिवार॥
नवरस सहित सरस बन्ध रच्योरे। निज बुध नै अनुसार॥६९॥
साध सिरोमण सकल विधागुण सोभनारे। वाचै श्री ग्यांनराज॥
तास प्रसादे सील तणा गुण संपूरणरे। श्रीलवदोदय हितकाज॥८००॥
सांमी धरम नें सील तणा गुण सामलोरे। पूजे मन नी आस।
ऊछो अधको जे कह्यौ चातुरी रे। मिछा दुकड तास॥८०१॥
नवनिध साहा सम्पजै दूर करि दूप दंद। लबधोदय कहैई।
पुत्र कलीत्र सुष संपदारे। सील सफल सुषाणंद॥८०२॥
गाथा दूहा ढाल करि आठसैइ अति नंद।
सीषत प्रभावैई संपदा इम जंपै जीवराज॥

(सरस्वती भण्डार)

(६६) पद्मिनी चौपई। रचयिता—हेमरत्न सूरि। साइज़ १०×४-३ इंच। पत्र-संख्या ३८। प्रति के प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३७।४० अक्षर हैं। अक्षर सुवाच्य हैं। लिपिकाल—संवत १७७१, वैशाख सुदी ७ शुक्रवार। पद्य-संख्या ६१७। विषय-महारानी पद्मिनी की कथा। ग्रन्थ का अधिक भाग दोहा-चौपई में है पर बीच में कहीं २ छप्पय-सवैया और श्लोक भी हैं।

आदि—

दूहा

सकल सुषदायक सदा सिधि बुधि सहित गणेस।
विघनविहारण रिधिकरण पहिलि तुझ प्रणमेस ॥१॥
ब्रह्म विष्ण शिव से सुर्ये नितु समरैं जस नाम।
तिण देवी सरसती तणें पद जुग करूं प्रणाम ॥२॥
पद्मराज वाचक प्रमति प्रणमुं सद्गुरु पाय।
केलवतां सांची कथा तथा न लागे काय ॥३॥

अन्त—

कहुं दोहा कहुं चौपई कहुं कहुं कवित सुचंग।
नयण नीर ज्यूं मिल रहै मनहुं त्रिवेणी संग ॥६११॥
अमर राण जैसिंग सुत तपै भांण हींदूवांण।
मिथीनाथ पुमांण यह मोज लहिर महिरांण ॥६१२॥
पाट भगत दिली पुरा सामधरम परधांन।
सींघ सकन रूपा सुतन निरमल बुधि निधांन ॥६१३॥
सूरा तन वेधक चतुर मेदा लग भूपाल।
बल छल धण कल स्वामि भ्रम बादल ज्युं विरदाल ॥६१४॥
गुण ग्राहग ग्यायक सुगुण दत मोजो दरीयाव ॥
सींघ साह राषे सदा भाग दिजै सुं भाव ॥६१५॥
ताम पिआरी चौपई मन मानी अति मौज।
तै दाता चित रीझण बंधे कवित सचौज ॥६१६॥
बदि चैतह साठै बरस तिथि चौदिसि गुरुवार।
वंधे कवित्त सुचित्त परि कुंभलमेर मझारि ॥६१७॥

यह प्रति श्री जिन माणिक्य रुचि जी के पुस्तकालय की है।

(७०) पना वीरमदे री वात। रचयिता—अज्ञात। साइज ८×५ इंच। पत्र-संख्या ५५। लिपिकाल—सं०१६१४, भादो वदि ३। प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १३ से १६ तक अक्षर हैं। अक्षर बहुत छोटे पर सुन्दर हैं। इसमें ईडर

के राव राई भाग के कुँवर वीरमदे और पूंगल देश के सेठ शाहरतन की कन्या पना की प्रेम कहानी का वर्णन है। ग्रन्थ शृंगार रस प्रधान है, पर प्रसंगानुसार वीररस की भी इसमें कहीं कहीं सुन्दर व्यंजना हुई है और इसलिये इसका दूसरा नाम 'वीर सींगार' भी है। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। भाषा बोलचाल की राजस्थानी है। ग्रन्थ का प्रारम्भ इस प्रकार होता है:—

दूहा

सदा मनोरथ सिद्धकरण वाणी अपरवेस।
सारा पहली सवर जे गुणदातार गणेस ॥१॥
निमसकार सुरसती नमो दे गुण मोद रसाय।
भाषा वीर सींगार की वरणौं सरस वधाय ॥२॥
सुवरण निज धाता सिरै वना ज चंदण वेस।
पदमणि तिरिया स रपजै देसां पूंगल देस ॥३॥
करहा घोड़ा कामरां नर पांणि अथाह।
जिण घर पदमण नीपजै वाह धरती वाह ॥४॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(७१) **परशुराम सागर**। रचयिता—परशुराम। साइज १२-३ × ७-२ इंच। पत्र संख्या २६६। पुस्तकाकार और सजिल्द। लिपिकाल—सं० १८३७, ज्येष्ठ वदि ६ बुधवार। प्रत्येक पृष्ठ पर २५ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में २१२५ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दराकार और लिखावट साफ है। इसमें परशुरामजी के २२ ग्रंथ और ७५० के लगभग पद संग्रहीत हैं। पहले १७४ पत्रों में ग्रंथ और शेष में पद हैं। ग्रंथों के नाम नीचे दिये जाते हैं:—

| नं | नाम | पत्रांक |
|---|---|---|
| १ | साखी का जोड़ा | १-८३ |
| २ | छंद का जोड़ा | ८३-६१ |
| ३ | सवैया दस अवतार का | ६१-६२ |
| ४ | रघुनाथ चरित्र | ६२-६४ |
| ५ | श्री कृष्ण चरित्र | ६४-६७ |
| ६ | सिंगार सुदामा चरित्र | ६७-१०४ |
| ७ | द्रौपदी का जोड़ा | १०४-१०५ |
| ८ | छप्पय गज-ग्रोह को | १०५-१०६ |
| ६ | प्रहलाद चरित्र | १०६-११७ |
| १० | अमर बोध लीला | ११७-१२१ |

ग्रंथारंभ के दो दोहे निम्न हैं:—

श्री गुर संत समान हरि जो उपजै येमाम ।
दरसन परस्यां परम सुप परस्या प्रेम निवास ॥१॥
परमेसुर के पर्म गुर के पर्म सनेही साध ।
यन के सुमरीन परसराम कियां करे अपराध ॥

यह प्रति स्थानीय प्रयागदास जी के अस्थल के पुस्तकालय में सुरक्षित है।

(७०) पृथ्वीराज रासो : प्रति नं० १। रचयिता—चन्द वरदाई। साइज ८×४-७ इंच। पत्र-संख्या ७०६। प्रति क्रमबद्ध नहीं है। इसमें कुल मिला कर ६१ प्रस्ताव हैं। प्रत्येक प्रस्ताव के पत्रों की गिनती १, २, ३, आदि शुरूसे अलग अलग की गई है और अन्त में उसका नाम और 'इति श्री' लिखा हुआ है। लेकिन प्रस्ताव का नम्बर वहाँ पर नहीं लिखा है, जिससे यह मालूम नहीं होता कि पूर्वापर क्रमानुसार कौन सा प्रस्ताव पहले और कौनसा बाद में होना चाहिये। पहले पहल जिस समय यह प्रति हमारे हाथ में आई इसके भिन्न भिन्न प्रस्तावों के पन्ने ताश के पत्रों की तरह गड़बड़ और एक दूसरे से असंबद्ध थे। इसलिये इनको क्रमबद्ध करने में बड़ा कष्ट उठाना पड़ा और पूरे दो दिन में यह काम पूरा हो पाया। प्रति में तीन-चार व्यक्तियों के हाथ की लिखावट है और कागज भी दो-तीन तरह का काम में लाया गया है। 'धोर पुंडीर सम्यों' 'आखेटक चूक वर्णन सम्यों' और 'द्वितीय हाँसी युद्ध सम्यों' जिस कागज पर लिखे गये हैं वह बहुत ही प्राचीन दिखाई देता है। प्रति में कहीं भी इसके लेखन-

काल का निर्देश नहीं है, लेकिन प्रति है यह बहुत पुरानी। अनुमानतः ३००-३५० वर्ष की पुरानी होगी। इसकी वर्तमान अवस्था, कागज़, स्याही, लिखावट इत्यादि को देखकर यदि कोई इसे ५-१० वर्ष और पहले की लिखी हुई बतलाये तो इसकी भी गुंजाइश है। इसमें सभी प्रस्ताव पूर्ण हैं, सिर्फ 'आपेटक वीर वरदान' नामक प्रस्ताव के तीन पन्ने ( १०वां, ११वां और १२वां ) नहीं हैं। प्रस्तावों के नाम उनकी रूपक संख्या सहित हम नीचे देते हैं।

| नं० | प्रस्ताव का नाम | रूपक संख्या |
|---|---|---|
| १ | दशावतार वर्णन | २१७ |
| २ | कान्ह पट्टी वंधन सम्यौं | ६१ |
| ३ | आखेटक वीर वरदान सम्यौं | ११० |
| ४ | दिल्ली किल्ली सम्यौं | ३६ |
| ५ | अजान बाहु सम्यौं | १८ |
| ६ | नाहरराय सम्यौं | १२० |
| ७ | मेवाती मुगल कथा सम्यौं | ४५ |
| ८ | हुसेन कथा सम्यौं | ६२ |
| ९ | आखेट चूक सम्यौं | २१ |
| १० | चित्ररेखा पात्र उत्पति सम्यौं | १८ |
| ११ | भोलाराय सम्यौं | २६१ |
| १२ | सलख युद्ध सम्यौं | ६७ |
| १३ | इंछिनी विवाह सम्यौं | ११७ |
| १४ | मुगल कथा | २० |
| १५ | पुंडीर दाहिमी विवाह सम्यौं | १६ |
| १६ | भौमी स्वप्न | ४६ |
| १७ | प्रिथा ब्याह सम्यौं | ६६ |
| १८ | माधौ भाट सम्यौं | १३१ |
| १९ | दिल्ली दान वर्णन सम्यौं | ५० |
| २० | धन कथा | ३१५ |
| २१ | होली कथा | २२ |
| २२ | दीप मालिका कथा | ३५ |
| २३ | ससिव्रता सम्यौं | ५३८ |
| २४ | देवगिरि युद्ध सम्यौं | ६३ |
| २५ | रेवातट सम्यौं | ८७ |
| २६ | अनंगपाल सम्यौं | ६८ |
| २७ | घघ्घर युद्ध सम्यौं | ४८ |

| नं० | नाम प्रस्ताव | रूपक संख्या |
|---|---|---|
| २८ | कर्नाटी सम्यौं | २३ |
| २९ | पीपा परिहार सम्यौं | ७१ |
| ३० | करहेड़ा राव सम्यौं | ७० |
| ३१ | इन्द्रावती विवाह सम्यौ | ६० |
| ३२ | जैतराव सम्यौ | ३६ |
| ३३ | कंगुरा युद्ध सम्यौं | ३१ |
| ३४ | हंसावती सम्यौं | १५३ |
| ३५ | तोंवर पहाड़राय सम्यौं | ७१ |
| ३६ | सोमेसर बध सम्यौं | ८८ |
| ३७ | सामंत पंग युद्ध सम्यौं | १२५ |
| ३८ | हाँसी प्रथम युद्ध | ८६ |
| ३९ | हाँसी द्वितीय युद्ध | ११३ |
| ४० | संयोगिता नेमाचरण | ५४ |
| ४१ | बालुकाराय बध सम्यौं | ११४ |
| ४२ | पंग जग्य विध्वंस सम्यौं | ९६ |
| ४३ | शुक चरित | ७८ |
| ४४ | संयोगिता पूर्व जन्म कथा | १४१ |
| ४५ | विनै मंगल | ८६ |
| ४६ | भीम बध सम्यौं | १४२ |
| ४७ | कैमास बध | १८० |
| ४८ | चंद द्वारिका गमन | ४८ |
| ४९ | कैमास युद्ध | ७६ |
| ५० | पजून महुवा युद्ध | ३४ |
| ५१ | पजून विजय सम्यौं | २८ |
| ५२ | बान बेध सम्यौं | ३४७ |
| ५३ | धीर पुंडीर सम्यौं | ३१० |
| ५४ | आखेटक श्राप | ११६ |
| ५५ | समरसी दिल्ली सहाय | ४६ |
| ५६ | शुक विलास | १०० |
| ५७ | षट् रितु वर्णन | ५४ |
| ५८ | समर पंग युद्ध सम्यौं | ५८ |
| ५९ | दुर्गा केदार सम्यौं | १६७ |
| ६० | सोफी जंगम कथा | ५७ |
| ६१ | दिल्ली वर्णन | १७ |

इस प्रति में से 'धीर पुंडीर' नामक प्रस्ताव के प्रारंभ का थोड़ा सा अंश नीचे दिया जाता है। हमारे विचार से यह इस प्रति में सबसे पहले का लिखा हुआ प्रस्ताव है :—

दोहा

सुप विलास संजोगि सम विलसित नव नव नित्त।
इक दिन मन में उप्पनीय ग्रैं ग्रैं वित्त कवित्त ॥१॥

कवित्त

मास तीन दिन पंच महिल मंडूयौ न राज वर।
जद्ध वट्टे सामंत वैर सुविहान सवर पर॥
सुभर सूर सामंत उरह भुज पन वर जान्यौ।
तीय मास तिय दिनहि तिनहि संसार सुमान्यौ॥
तन तुंग तेज वावन मन तिनहि तति ऊँचै नगन।
कैमास विना आमंत घटि हौं जानत आभंग इन ॥२॥

दोहा

जुद्ध अनेक सामंत करि नहु भगौ किहु ठौर।
हम भजन कनवज मति अव दियैं भर ऑर ॥३॥
कवही पुठि न मैं दई अव लगि इह पोरि।
करौं परिष्या सूर भर जितौं असुर वहोरि ॥४॥

कवित्त

तव कह्यौ राव वलिभद्द सत सामंत अभंगम।
इन वल घटै न राज मत घटै वर आगम॥
एक सुवर सुर अंत तीर वाहै वल मुक्कै।
पंप सवद संभरै मद गजराजह मुक्कै॥
सामंत संग प्रिथीराज सुनि जैत पंभ वर फौरियै।
पारिप देख वल वीर नृप जीय संदेह न जौरियै ॥५॥

( सरस्वती भंडार )

प्रति नं० २। साइज़ १२-२×७-३ इंच। पत्र-संख्या ८४६। प्रति सफ़ेद रंग के बहुत मोटे और मजबूत बाँसी काग़ज पर लिखी हुई है। पहले पाँच पन्ने कुछ अधिक जीर्ण हो गये हैं और 'आखेटक वीर वरदान' नामक प्रस्ताव के सभी पन्नों को नीचे से उदई ने खा रखा है। लेकिन इससे पाठ की कोई हानि नहीं हुई, सिर्फ हाशिया ही बिगड़ा है। प्रति के पहले चार पन्नों पर पंक्तियों की संख्या १० और

शेष पर ११ हैं। प्रत्येक पंक्ति में ३३ से लगाकर ३६ तक अक्षर हैं। अक्षर बहुत सुन्दर हैं। प्रति में दो व्यक्तियों के हाथ की लिखावट है। 'करहड़ा युद्ध प्रस्ताव', 'कनवज्ज कथा प्रस्ताव' और 'बड़ी लड़ाई प्रस्ताव' के ६२ पन्ने किसी और व्यक्ति के लिखे हुए हैं और शेष किसी और के। उक्त तीनों प्रस्तावों के पन्नों पर संख्या सूचक अंक लगे हुए नहीं हैं और इन का कागज भी कुछ नया दृष्टिगोचर होता है। अनुमान होता है, ये ६२ पन्ने आज से कोई ८०-६० वर्ष पहले लिखवा कर इस में जोड़े गये हैं। प्रति के अन्त में लाल स्याही से लिखी हुई एक विज्ञप्ति है जिसमें बतलाया गया है कि यह प्रति मेवाड़ के महाराणा अमरसिंहजी (दूसरे) के शासन-काल में सं० १७६० में लिखी गई थी। वह विज्ञप्ति यह है:—

'संवत १७६० वर्षे शाके १६२५ प्रवर्त्तमाने उत्तरायनगते श्री सूर्ये शिशिर ऋतौ सम्मांगल्य प्रद माघ मासे कृष्ण पक्षे ६ तिथौ सोम वासरे॥ श्री उदयपुर मध्ये हिन्दूपति पातिसाहि महाराजाधिराज महाराणा श्री अमरसिंहजी विजय राज्ये॥ मेदपाट ज्ञातीय भट्ट गोवरधनसुतेन रूपजीना लिखितं चंदवरदाई कृत पुस्तकं॥

इस प्रति में ६६ प्रस्ताव हैं। इनके नाम नीचे दिये जाते हैं:

| नं० | नाम प्रस्ताव | रूपक संख्या |
|---|---|---|
| १ | आदि पर्व | ४०१ |
| २ | दसावतार वर्णन | ३२० |
| ३ | दिल्ली किल्ली कथा | ३६ |
| ४ | लोहाना अजान बाहु सम्यौं | १८ |
| ५ | कान्ह पटी बंधन | ६५ |
| ६ | आखेट बीर वरदान | ११३ |
| ७ | नाहरराय कथा | ११८ |
| ८ | मेवाती मुगल कथा | ४५ |
| ९ | हुसेन कथा सम्यौं | ६४ |
| १० | आखेटक चूक सम्यौं | ३० |
| ११ | चित्ररेखा सम्यौं | १७ |
| १२ | भोलाराय सम्यौं | २८५ |
| १३ | सलष युद्ध सम्यौं | ६४ |
| १४ | इछिनी विवाह | ११८ |
| १५ | मुगल युद्ध सम्यौं | २० |
| १६ | पुंडीर दाहिमी विवाह | १६ |
| १७ | भोमी स्वप्न | ४७ |
| १८ | दिल्ली दान प्रस्ताव | ४७ |

(सरस्वती भंडार)

प्रति नं० ३। साइज १४३×९-८ इंच। पत्र संख्या ५१३। पुस्तकाकार। प्रत्येक पृष्ठ पर २६ पंक्तियां और प्रत्येक पंक्ति में ३२ से लगाकर ३६ तक अक्षर हैं। पुस्तक पर लाल रंग के ऊनी कपडे की जिल्द चढी हुई है जिसे स्थान स्थान पर उदई ने खराब कर रखा है। लिपिकार ने पत्र संख्या-सूचक अंकों के लिखने में गलती कर दी है। ४१७ वें पन्ने के बाद ४१८ न लिखकर ५१८ लिख दिया है। सौ पन्नों की यह गलती अन्त तक चली गई है और अन्तिम पन्ने पर जहाँ ५१३ का अंक लिखा जाना चाहिये, ६१३ लिखा मिलता है। वस्तुतः पन्नों की संख्या ५१३ ही है। १२१ वें पन्ने के दूसरे पृष्ठ पर 'पद्मावती विवाह सम्यों' समाप्त होता है। इसके बाद ११ पन्ने (१२१-१३१) कोरे हैं। प्रति के अन्तिम पृष्ठ पर इसके प्रस्तावों की क्रम-वार नामावली दी हुई है। इसमें इन पन्नों पर 'महोबा सम्यों' का होना सूचित किया गया है। इससे स्पष्ट है कि ये पन्ने 'महोबा सम्यों' के लिये खाली रखे गये थे पर उक्त 'सम्यौं' के उपलब्ध न होने से अथवा अन्य किसी कारण से उसका यहाँ पर लिखना शेष रह गया है। इस प्रति में भी उपरोक्त प्रति नं०२ के क्रमानुसार ६९ प्रस्ताव हैं। अन्तिम प्रस्ताव 'राजा रैणसी' नामक प्रस्ताव है जो ५१३ वें पन्ने के प्रथम पृष्ठ पर समाप्त हुआ है। इसके अनन्तर दो छप्पय तथा एक दोहा है और

अन्त में पुष्पिका लेख है जिसमें इस प्रति के लिपिकाल आदि का उल्लेख किया गया है। 'राजा रैणसी सम्यौं' के बाद के उल्लिखित इस समस्त अंश को हम यहाँ उद्धृत करते हैं:—

कवित्त

मिलि पंकज गन उदधि करद कागद कातरनी।
कोटि कवी का जलह कमल कटिकतें करनी॥
इहि तिथि संप्या गुनित कहै कक्का कवियांने।
इह श्रम लेपनहार भेद भेदै सोइ जाने॥
इन कष्ट ग्रंथ पूरन करय जन वड्या दुप नां लहय।
पालियै जतन पुस्तक पवित्र लिपि लेपिक विनती करय॥१॥

गुन मनियन रस पोइ चंद कवियन दिद्धिय।
छंद गुनी तें तुट्टि मंद कवि भिन भिन किद्धिय॥
देस देस विष्परिय मेल गुन पार न पावय।
उद्दिम करि मेलवत आस विन आलय आवय॥
चित्रकोट रांन अमरेस न्रप हित श्रीमुप आयस दयौ।
गुन वीन वीन करुना उदधि लपि रासौ उद्दिम कियौ॥२॥

दोहा

लघु दीरघ ओछौ अधिक जो कछु अंतर होइ।
सो कवियन सुप सुद्ध तें कहौ आप बुधि सोइ॥३॥

(पुष्पिका)

"इदं पुस्तकं संपूर्णम् श्री सम्वत १८६१ वर्षे शाके १७२५ प्रवर्तमाने श्री सूर्ये उत्तरायन गते ग्रीष्म ऋतै महा मांगल्योत्तम मासे ज्येष्ठ मासे शुक्ल पक्षे तिथौ ७ गुरुवासरे इदं पुस्तकं समाप्त॥ लेषक पाठकयोः शुभं भवतु श्री रस्तु॥ लिपितं श्री उदयपुर मध्ये महाराणा जी श्री भीमसिंह जी विजय राज्ये लिपायितं पूरावत ठाकुरां श्री बावाजी श्री गोपालसिंघ जी मोबतसिंघोत। वास गाडरमाला विजय राज्ये। लेपक ब्राह्मण ज्ञाति दशोरा गिरधरलाल॥ श्रीराम"

( सज्जन–वाणी–विलास )

प्रति नं० ४। साइज़ १६-८×११-७ इंच। पत्र-संख्या ४०३। चमड़े की जिल्द की पुस्तकाकार प्रति है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३०।३५ अक्षर हैं। अक्षर बड़े-बड़े और लिखावट सुन्दर है। इसके प्रस्तावों की नामावली तथा उनकी रूपक-संख्या उपरोक्त प्रति नं० २ से मिलती है। सिर्फ इतना अन्तर है कि इसमें 'विवाह सम्यौं' सब के अन्त में दिया हुआ है, और उसमें 'धीर पुंडीर सम्यौं' और

'बड़ो युद्ध सम्यौं' के बीच में हैं। 'महोबा सम्यौं' इस में भी नहीं है। यह प्रति सं० १९१७ में महाराणा स्वरूपसिंह जी के लिये लिखी गई थी। इसका अन्तिम पुष्पिका लेख यह है:—

"सं०१९१७ रा वर्षे मासोत्तम मासे भाद्रपद मासे ती कृष्ण पक्षे तीथौ ॥६॥ बुधे लीखीतं श्री उदयपुर मध्ये महाराणा जी श्री श्री श्री १०८ श्री स्वरूपसिंह जी विजय राज्ये लिखितं व्यास श्रंदरनाथ चन्द्रनाथम् न्याती बडा पालीवाल खाम राय श्रीनिवासजी री ब्रमपुरी मध्ये श्री हुजूर में लखाणी श्री रस्तु कल्याण मस्तु शुभंभवंतु॥ श्री श्री श्री श्री"॥

उक्त पुष्पिका के बाद महाजनी लिपि में कच्ची स्याही से लिखी हुई दो पंक्तियाँ और हैं जिन से सूचित होता है कि इस प्रति की श्लोक संख्या २६००० है और यह सरस्वती भण्डार के लिये लिखी गई थी तथा इसके लिखवाने में राज्य का ५८) रु० खर्च हुआ था। वे पंक्तियाँ ये हैं:—

"श्लोक संख्या २६०००। सं०१९१७ मगसर वदि ८ गुरे श्री सरस्वती भंडार जमा हुई रु० ५८) श्लोक प्रत ५०० लेखे श्री सरीलाल जी री चीठी सुं।"

आदि—

साटक

आदि देव प्रनम्य नम्य गुरयं वानीय वन्देपयं।
सिष्टं धारन धारयं वसुमती लच्छीस चरनाश्रयं॥
तम गुन तिष्टति ईस दुष्ट दहनं सुरनाथ सिद्धिश्रयं।
थिर चर जंगम जीव चंद नमयं सर्वेस वर्दामयं॥

अन्त—

इकईसं वरष संभरि नरेस। हंसावति व्याये गंजि देस॥
बाईसं वरस प्रिथीराज पूर। सारंग सुता व्याहे सुसूर॥११॥
छतीस वरष पट मास खोय। पंगानि सुता व्याये सुमोय।
राठौर एषाय चौसठ मराय। पंचास लाष अरिदल पपाय॥१२॥

(विक्टोरिया हॉल पुस्तकालय)

प्रति नं० ५। साइज १०×११ इंच। प्रति पुस्तकाकार, अपूर्ण और बहुत बुरी दशा में है। इसके आदि के २५ और अंत के कई पन्ने गायब हैं जिससे आदि पर्व के प्रारंभ के ६७ रूपक और अन्तिम प्रस्ताव (बाण वेध सम्यौं) के ६६ वें रूपक के बाद का समस्त भाग जाता रहा है। इस समय इस प्रति के ७८६ (२६-८१२) पन्ने मौजूद हैं। बीच में स्थान स्थान पर पन्ने कोरे रखे गये हैं जिनकी संख्या कुल मिला कर २५ होती है। प्रारंभ के २५ पन्नों के नष्ट हो जाने से इस बात का अनुमान तो

लगाया जा सकता है कि अन्त के भी इतने ही पन्ने गायब हुए हैं। पर अंत के इन २५ पन्नों में कौन कौन से प्रस्ताव लिखे हुए थे, इन में कितने पन्ने खाली थे, इस प्रति को लिखवाने का काम कब पूरा हुआ था और यह किसके लिये लिखी गई थी इत्यादि बातों को जानने का अब कोई साधन नहीं है। लेकिन प्रति एक-दो वर्ष के अल्प काल में लिखी गई हो, ऐसा प्रतीत नहीं होता। क्योंकि इस में नौ-दस तरह की लिखावट है और प्रस्तावों का भी कोई निश्चित क्रम नहीं हैं। ज्ञात होता है, रासौ के भिन्न भिन्न प्रस्ताव जिस २ क्रम से और जब जब भी हस्तगत हुए वे उसी क्रम से इस में लिख लिये गये हैं। 'ससिव्रता सम्यौं', 'सलप युद्ध सम्यौं' और 'अनंगपाल सम्यौं' के नीचे उनका लेखन-काल भी दिया हुआ है। ये प्रस्ताव क्रमशः सं० १७७०, सं० १७७२ और सं० १७७३ के लिखे हुए हैं। लेकिन 'चित्ररेखा' 'दुर्गाकेदार' आदि दो-एक प्रस्ताव इसमें ऐसे भी है, जो कागज आदि को देखते हुए इन से २५।३० वर्ष पहले के लिखे हुए दिखाई पड़ते हैं। साथ ही 'लोहाना अजान बाहु सम्यौं' स्पष्ट ही सं० १८००के आस पास का लिखा हुआ है। कहने का अभिप्राय यह कि रासो की यह एक ऐसी प्रति है जिसको तैयार करने में अनुमानतः ६० वर्ष ( सं० १७४०-१८०० ) का समय लगा है।

भिन्न भिन्न व्यक्तियों के हाथ की लिखावट होने से प्रति के सभी पृष्ठों पर पक्तियों और अक्षरों का परिमाण भी इकसा नहीं है। किसी पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ किसी पर १५,किसी पर २५,और किसी किसी पर २७तक पंक्तियाँ हैं। लिखावट प्रायः सभी लिपिकारों की सुन्दर और सुपाठ्य है। पाठ भी अधिकतः शुद्ध ही है। दो-एक लिपिकारों ने संयुक्ताक्षरों के लिखने में असावधानी की है और ख्ख,ग्ग,त्त इत्यादि के स्थान पर क्रमशः ख, ग, त आदि लिख दिया है जिससे कहीं कहीं छंदों भंग दिखाई देता है। पर ऐसे स्थान बहुत अधिक नहीं हैं। इस में ६७ प्रस्ताव हैं। उपरोक्त प्रति नं० २ के मुकाबले में इसमें तीन प्रस्ताव ( विवाह सम्यौं 'पद्मावती सम्यौं' और रेणसी सम्यौं ) कम और एक ( समरसी दिल्ली सहाय सम्यौं ) अधिक है।

इस प्रति में से 'ससिव्रता सम्यौं' का थोड़ा सा भाग हम यहाँ देते हैं। यह सम्यौं, जैसा कि ऊपर बतलाया जा चुका है, सं० १७७० का लिखा हुआ है:—

दूहा

आदि कथा शशिवृत की कहत अब समूल।
दिल्ली वै पतिसाह गृहि कहि लछि उनमूल ॥१॥

अरिल्ल

ग्रीषम ऋतु क्रीडंत सुराजन। पिति उकलंत पेह नभ छाजन ॥
त्रिषम बाय तप्पित तनु भाजन। लग्गि शीत सुमीर सुराजन ॥

कवित्त

लग्गि शीत कल मंद नीर निकट सुरजत पट।
अमित सुरंग सुगंध तनह उवटंत रजत पट ॥
मलय चंद मल्लिका धाम धारा गृह सुबर।
रंजि विपिन वाटिका शीत द्रुम छांह रजत तर ॥
कुम्कुमा अंग उवटंत अघि मधि केसरि घनसार घनि।
कीलंत राज ग्रीषम सुरित्ति आगम पावस सहंय भनि ॥

यह प्रति मेवाड़ के प्रसिद्ध कवि राव बख्तावरजी के पौत्र श्री मोहनसिंह जी राव के पास है।

प्रति नं० ६। साइज़ ११·४×१०·७ इंच। सजिल्द और गुटकाकार। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १५।१७ अक्षर हैं। अक्षर सुन्दराकार लगभग आध इंच साइज़ के बड़े २ एवं स्पष्ट हैं और पक्की काली स्याही से लिखे हुए हैं। काग़ज़ सफेद और चिकना है। यह सं० १६३७ में बेदले के राव तख्तसिंह जी के पुत्र कर्णसिंह जी के लिये लिखी गई थी। प्रति दो जिल्दों में है। पहली जिल्द में ११०५ पन्ने और १८ प्रस्ताव हैं। इनमें प्रारंभ के ५४ पन्ने कोरे हैं। दूसरी जिल्द में ५०५ पन्ने और २५ प्रस्ताव हैं। इनमें अन्त के १२ पन्ने खाली हैं। दोनों जिल्दों के प्रस्तावों के नाम ठीक उसी क्रम से, जिस क्रम से ये लिखे गये हैं, उनकी रूपक संख्या सहित हम नीचे देते हैं।

पहली जिल्द:—

| नाम प्रस्ताव | रूपक संख्या |
| --- | --- |
| हँमावती | |
| पहाड़राय | २४ |
| वरुण कथा | ७१ |
| सोमवध | ३३ |
| पज्जून महुवाहा छोंग। | ८६ |
| | १३ |

| | |
|---|---|
| पज्जून चालुका | २८ |
| कैमास युद्ध | ७६ |
| चंद द्वारका गमन | ४८ |
| भीम वध | १४१ |
| संजोगिता पूर्व जन्म कथा | १४२ |
| कैमास वध | १८० |
| दुर्गा केदार | १६७ |
| दिल्ली वर्णन | १७ |
| षट् ऋतु वर्णन | ५५ |
| कन्नौज कथा | १२८४ |
| धीर पुंडीर | १८ |
| विवाह वर्णन | ३ |
| बड़ी लड़ाई | ६२७ |

दूसरी जिल्दः—

| नाम प्रस्ताव | रूपक संख्या |
|---|---|
| बाण वेध | ३६२ |
| राजा रैणसी | ११६ |
| सलप युद्ध | ६४ |
| इंछिनी विवाह | ११८ |
| मुगल युद्ध | २० |
| पुंडीर दाहिमी विवाह | १६ |
| भोम शयन | ४७ |
| दिल्ली दान | ४७ |
| पद्मावती विवाह | ४६ |
| होली कथा | २२ |
| दीपमालिका कथा | २५ |
| संजोगिता | ८६ |
| शुक वर्णन | ७८ |
| बालुकाराय | ११६ |
| पंग यज्ञ विध्वंस | २० |
| संजोगिता नैमाचरण | ५५ |
| हाँसीपुर युद्ध | १३ |
| पज्जून महुवा | ६ |

| | |
|---|---|
| पज्जून पातसाह युद्ध | ३४ |
| सामंत पंग युद्ध | १२५ |
| समर पंग युद्ध | ५७ |
| शुक चरित्र | १०२ |
| आखेटक चूक वर्णन | ११८ |
| लोहाना अजानबाहु | २७ |

इसकी भाषा का दिग्दर्शन कराने के लिये इसमें से 'पद्मावती सम्यौं' के प्रारंभ का थोड़ा सा अंश हम यहाँ देते हैं:—

दूहा

पूरब दिस गढ़ गढ़न पति समुदसिषर अति द्रुग।
तहां सु विजय सुर राजपति जादुकुल अह भुंग ॥१॥
हसम हय गय देस अति पति सायर मरजाद।
प्रबल भूप सेवहिं सकल धुनि निसान बहु साद ॥२॥

कवित्त

धुनि निसान बहु साद नाद सुर पंच बजत दिन।
दस हजार हय चढ़यत हेम नग जटित साज तिन॥
गज असंप गज पतीय सुहर सेनानीय सजपहु।
इक नायक कर धरि पिनाक धर भर रज रपहु॥
दस पुत्र पुत्रीय यकह समय सुरथ ज रंगइ सम रह (sic) अमर।
भंडार लछीय अगनित पदम सो पदमसेन कुंअर सुघर ॥३॥

यह प्रति बेदले* के राजकीय पुस्तक भंडार में वर्तमान है।

प्रति नं० ७। साइज १३·२×६ इंच। इस में कुल मिलाकर १०२ पन्ने हैं जिनमें कुछ पन्ने कोरे हैं और कुछ पर 'सूरसारावली' का थोड़ा सा अंश तथा तुलसी, देव आदि कवियों की फुटकर कविताएँ लिखी हुई हैं। लिखावट भद्दी और पाठ

*बेदला मेवाड़ की वर्तमान राजधानी उदयपुर से डेढ़ कोस उत्तर में चौहान रावपूतों का एक बहुत बड़ा ठिकाना है। इसके स्वामी इतिहास प्रसिद्ध वीर चन्द्रभान, जो महाराणा सांगा की ओर से लड़ते हुये खानवा के युद्ध में काम आये थे, के वंशज हैं और 'राव' उनका खिताब है। यहाँ के राजकीय पुस्तकालय में भी प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों तथा अन्य इतिहास विषयक सामग्री का अच्छा संग्रह है। यह प्रति इसी पुस्तकालय की है।

अशुद्ध है। यह प्रति अपूर्ण है। इसे रामलाल नामक किसी व्यक्ति ने अपने खुद के पढ़ने के लिये सं० १८५५ में शाहपुरे में लिखा था। उपरोक्त प्रति नं० २ या ३ तीन में से किसी की नक़ल जान पड़ती है। इसमें १४ प्रस्ताव हैं। इनके नाम नीचे दिये जाते हैं:—

| | |
|---|---|
| १ | आदि पर्व |
| २ | दसावतार वर्णन ( अपूर्ण ) |
| ३ | सलप युद्ध |
| ४ | नाहरराय |
| ५ | पज्जून पातसाह युद्ध |
| ६ | हंसावती विवाह वर्णन |
| ७ | दुर्गा केदार |
| ८ | दिल्ली वर्णन |
| ९ | जंगम कथा |
| १० | षटऋतु वर्णन |
| ११ | कनवज्ज कथा ( अपूर्ण ) |
| १२ | संयोगिता नेमाचरण ( अपूर्ण ) |
| १३ | आखटेक श्राप |
| १४ | शुक चरित्र |

(सरस्वती भंडार)

प्रति नं० ८। ( कनवज्ज सम्यौं ) । साइज ७-५×६ इंच। पत्र संख्या १०४। प्रत्येक पृष्ठ पर २१ पंक्तियां और प्रति पंक्ति में १७।२० अक्षर हैं। अक्षर सुवाच्य और लिखावट साधारणतः अच्छी है। इसमें ७३५ पद्य हैं। प्रति सं०१८६२ की लिखी हुई है। इसका अन्तिम पुष्पिका लेख यह है:—

"इति श्री कवि चन्द विरचिते प्रथीराज रायसौ कनवज्ज कहाव संपूर्नम्॥ सुभमस्तु॥ संवत १८६२ भाद्र वदि ८ कह लिखितं त्रिपाठी मथुरादासेन कालंजर वासिना पोथी लिखी पथरहट मा॥"

आदि—

दोहा

ग्यारह सै इक्यावना चैत तीज रविवार।<br>
कनवज दिष्पन कारनह चल्यौ सुसंम्हर वार॥१॥

छप्पय

ग्यारह से असवार लिप्पि लीन्हे मधि लष्ये।
असी सूर सामंत येक अरि दल बल भष्ये॥
तन तनुंग वर वज्र वज्र देले वज्रानन।
वर भारथ सम सूर देव दानव मनु मानन॥
निरजीव तमल मंजै अरिन रुद्र भेष दरसन नृपति।
भिटवै सुथह भर सुम्भई दीपति दिपि दिव लोकपति॥२॥

अन्त—

छप्पय

ससि दीनो मृग बह्यौ कह्यौ सुप सन दीपतन।
तुहि सदेव पुर लिंग जोति संदीप पितंपिन॥
हो अनंग अंजली कली मधगंध न जानं।
धमधमंत महरण परम पहुपंजलि मानं॥
मृग तुहि कमलार लन भवन पिथ रुचि रुचिर मन।
जिमि जिमि नय विलसे प्रबल तिमि तिमि सुप बुद्धा भ्रमन॥७३१॥

( सरस्वती भंडार )

प्रति नं० ६। ( बड़ो युद्ध सम्यौं* )। यह ८-२×६-५ इंच साइज़ के ११५ पन्नों की गुटाकाकार प्रति है। इसके बहुत से पन्नों पर अक्षरों की स्याही उड़ गई है तथा दो-चार पन्ने टूट भी गये हैं और कइयों में छेद पड़ गये हैं। इस पर किसी समय चमड़े की जिल्द थी। लेकिन इस समय तो उसका भी दोनों तरफ से कोई एक-एक इंच के करीब टुकड़ा रह गया है। प्रति मारवाड़ी लिपि में लिखी हुई है। अक्षर भद्दे हैं। पर पढ़ने में कोई खास कठिनाई नहीं होती। २५ वें रूपक के बाद के २१ पन्नों पर रासौ के किसी दूसरे प्रस्ताव का अंश लिखा हुआ है। तदंतर फिर 'बड़ो युद्ध

---

*अध्याय अथवा सर्ग के लिए 'पृथ्वीराज रासौ' की कुछ हस्तलिखित प्रतियों में 'प्रस्ताव' और कुछ में 'सम्यौं' शब्द का प्रयोग देखने को मिलता है। 'सम्यौं' शब्द एकवचन है और राजपूताने में यह फारसी शब्द 'ज़माना' के अर्थ में प्रयुक्त होता है, जैसे-'कालूरो सम्यौं' 'खोटो सम्यौं आयो' इत्यादि। लेकिन इसके अन्त में 'ौं' देख कर हिन्दी के लेखकों ने इसे 'समय' का विकृत तथा बहुवचन रूप मान लिया है और अपने गढ़े हुए इसके बहुवचन रूप 'समयों' का प्रयोग भी वे करते हैं जो ग़लत ही नहीं, वरन हास्यजनक भी है। वास्तव में 'सम्यौं' शब्द का प्रयोग बहुवचन में हो ही नहीं सकता। इस के सिवा 'समय' और 'सम्यौं' के अर्थ में भी उतना ही अन्तर है जितना कि क्रमशः इनके पर्यायवाची अंग्रेज़ी शब्द Time और Period में है।

सम्यौं' शुरू होता है जो अंत तक चला गया है। प्रति का अंतिम पन्ना अपनी जगह से निकल गया है और नीचे से फट भी गया है जिससे अंतिम छंद की अंतिम दो तीन पंक्तियों के अक्षर जाते रहे हैं। प्रति में लिपिकाल दिया हुआ नहीं है। परन्तु वास्तव में यह इतनी प्राचीन नहीं है जितनी कि रूप-रंग से दिखाई पड़ती है। अधिक से अधिक यह २०० वर्ष की पुरानी हो सकती है। इसका पहला छप्पय यहाँ दिया जाता है:—

निसा एक माधव सु' मास ग्रीषम रित आगम।
निसा जाम पाछिलो सपन राजन लहि जागम॥
सेत चीर छोनी पवित्र आभ्रंन अलंकीय।
मुकत बंध आटंक बंध वेणां अवलंकीय।
निजवर धार काजल नयन हरह रास दह करीय।
मानिका रा (य) वंसह विषम रापि रापि धरना धरीय॥१॥

सरस्वती भण्डार

(७३) प्रवोध चन्द्रोदय नाटक। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवन्त-सिंह। साइज़ ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल—संवत् १७६५, भादो वदि ६, सोमवार। प्रत्येक पृष्ठ पर २२ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्ति में ३०।३५ अक्षर हैं। लिखावट सुन्दर है। प्रति के पाँचवें पन्ने के दो टुकड़े हो गये हैं। शेष सब ठीक हैं। नाटक पद्य में है। विषय—वेदान्त।

आदि—

कवित्त

जैसैं मृग त्रिसना विषैं जल को प्रतीत होत
रूपे की प्रतीत जैसैं सीप विषैं होत हैं।
जैसैं जाकैं विन जांनैं जगत सति जांनयत
जाकैं जांनैं जांनियत विश्व सबै तोत है॥
ऐसौ जो अखंड ग्यांन पूरन प्रकासवांन
निति सम सति सुध आनंद उदोत है।
नाही परमातमा की करत उपासना हौं
निसंदेह जानौं याकी चेतना ही जोत है॥१॥

अन्त—

जौ लौं गंगा को प्रवाह वहत षितिमण्डल मैं
सेस धरें भार जौ लौं सकल ब्रहमंड कौ।

ससि की किरन जौ लौं पोषत हैं औषधिनि
प्रबल प्रकास तपैं बिंब मारतंड कौ ॥
छांडत न मरजाद अपनी उदधि जौ लौं
आय बल महारिषि मारकंड कौ ।
तेज परिवार धन धाम सुख संपत्ति सों
तौ लौं राज करैं महाराज नव खंड कौ ॥

( सरस्वती भंडार )

(७४) प्रेम सागर । रचयिता—प्रेमदास । साइज ६-६ × ६-५ इंच । पत्र-संख्या ५३ । लिपिकाल-सं० १८६४, माघ सुदी ८, शुक्रवार । प्रति सजिल्द और पुस्तकाकार है । इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १७।२० अक्षर हैं । विषय-कृष्ण भक्ति । ग्रंथ ११ अध्यायों में विभक्त है । रचना मधुर है ।

आदि—

जै विरंचि जै जै नाराऐन जै महेस गनेस ।
जै जै सारद जै गुर देवा बुद्ध हि करौ प्रवेम ॥
विनती करहुं हाथ जोरे जुग चरन कमल सिरनाऊं ।
प्रेम कहौ राधा हरिजू को जो अनुमासन पाऊं ॥१॥

कीजे कृपा जान जन सेवक अरु अनुमासन दीजें ।
तो मैं कहौं प्रेम को सागर ऐह विनती सुनि लीजे ॥
जय गुपाल संतन सुख दाऐक सब घट जानन हारे ।
आरत हरन करन जग मंगल राधा प्रान पियारे ॥२॥

अंत—

प्रेम सहित जो मंजन करि है मानि हिये विस्वासा ।
तेहि के भवन दरिद्र न रैहै करि है श्री जू वासा ॥
प्रेम करै हरि दरस मिलत है सुनियौ संतौ बाता ।
प्रेम बस्य पै सदा रहत है संकर विस्न विधाता ॥२१॥

( सरस्वती भंडार )

(७५) फूल चेतनी । रचयिता—अज्ञात । साइज ६-५ × ६ इंच । पत्र संख्या ७ । लिपिकाल दिया हुआ नहीं है । लेकिन रूप-रंग से कोई २००/२५० वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है । पद्य-संख्या ४० । विषय—नायिका भेद । भाषा ब्रजभाषा है । शृंगाररस की अत्युत्कृष्ट रचना है ।

आदि—

छप्पय

सित कीरीत तिहु लोक करनि सीतल सेवति जन ।
तपनि ताप तमहरन दरस अहलाद भरत मन ॥
वरन चारि वरदान नाम सुभ वरनि चारु शुचि ।
तोरे सेवक निकर लसै सिव संग परम सुचि ॥
है फलदायक जगत को सेवत जो गुर दास भल ।
सोइ पारवती धौ सुरसरी लसै सुधाधरि धौ अमल ॥

अन्त—

आये वसंत हू मारग के उमहे सो महा कपटी पिय ही के ।
मेरी तो चूक नहीं कछु वै परि जानौ सुभाइन रावरे जी के ॥
आम के बौर मधू वृत कीट पिए रस प्यारे कठोर हो जी के ।
वाम कहो अहो प्रान पियारे न वाम तो रावरे ही अति नीके ॥

( सरस्वती भंडार )

(७६) विड़द सिणगार। रचयिता—करणीदान। साइज १२-१५×६-६ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल—सं० १८५६, माघ शुक्ला ५ गुरुवार। छन्द-संख्या १३६। भाषा-डिंगल। विषय—जोधपुर के महाराजा अभयसिंह का जीवन चरित्र। यह करणीदान के एक दूसरे वड़े ग्रन्थ 'सूरज प्रकाश' का संक्षिप्त रूप है ।

आदि—

छन्द पद्धरी

श्री गणपति सरसति निमस्कार। दीजीयै मुझ वर बुध उदार ॥
अवसांण सिद्ध रहमाण अंस। वापांण करूं नृप भांण वंस ॥१॥
जिण तेज अरक जिम छक जहूर। सुंदर प्रवीण दातार सूर ॥
छत्रपतीय अभौ छत्रकुल छत्तीस। वहत्तर कला सुलछण वत्तीस ॥२॥
वरणाश्रम भ्रम मरजाद वेद । भाषा पट नवरस अरथ भेद ॥
आपरां समंद थागण अथाग। रूपग चत्र असी छत्तीस राग ॥३॥

अन्त—

पित गीता चत्रसालोक पांत। भागवंत सिलोकी सपत भांत ॥
ईण मझ उजासरो गुण अपार। सूरजप्रकाश रो तंत सार ॥१३४॥
कीरत प्रकास सुजि राज कांम। नृप ग्रंथ विरद सिंगार नांम।
महाराज निवाज स उछव मन्न। कविराज राज कहीयौ करन्न ॥
जपै आसीस आयमा जोड़। कायम्म राज नृप जुगा कोड़ ॥१३५॥

दोहा

अंबर धरा पाणी पवन सूरज चंद सकाज।
महाराज अभमालरो रिधू इता जुगराज ॥१३६॥

( सरस्वती भण्डार )

(७७) बिहारी सतसई प्रति नं० १। साइज ५ ८ × ३-८ इंच। पत्र संख्या ६०। लिपिकाल—सं० १७८३, चैत्र शुक्ला पंचमी। यह भवानीदास नामक किसी व्यक्ति द्वारा उसके खुद के पढ़ने के लिये लिखी गई थी। इसमें ७२१ दोहे हैं।

अंतिम दोहा.—

घर घर हिंदुनी तुरुकिनी कहै असीस सराहि।
पतिनि राषि चादरि चुरी तैं राषी जयस्याहि ॥७२१॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं० २। साइज ८६ × ६ इंच। पत्र संख्या ३८। लिपिकाल—सं० १७६६ इसमें ६२३ दोहे हैं जिनका क्रम विषय के अनुसार रखा गया है। पाठ प्रायः शुद्ध है, पर कहीं कहीं दोहों की मात्राएँ कम ज्यादा हैं।

अंतिम दोहे ये हैं —

चलत पाइ निगुनी गुनी धनु मनि मुत्तिय लाल।
भैंट भये ज ( य ) साहि सुप सौं भागु चाहियतु भाल ॥६२२॥
प्रतिबिंबित जयसाहि दुती दीपति दर्पनि धाम।
सब जग जीतन कों कर्यो काय व्यूह मनौं काम ॥६२३॥

( सरस्वती भंडार )

प्रति नं० ३। साइज ७-२ × ८-२ इंच। पत्र संख्या ११८। लिपिकाल—सं० १७७३, कार्तिक सुदी ८ शुक्रवार। यह प्रति किसी दौलत सागर के शिष्य विनोद सागर यति द्वारा किसी शाह जी के पुत्र सुख जी के लिये लिखी गई थी। इसमें ७१३ दोहे हैं। प्रत्येक दोहे के नीचे जैन कवि मानसिंह (?) की टीका भी है।

आदि—

मेरी भव बाधा हरो राधा नागर सोइ ॥
जा तन (की) झांई परै स्याम हरित दुति होइ ॥१॥

अन्तिम दोहे:—

गोरी गदकारी परैं हँसतु कपोलनु गाड़ ।
कैसैं लसति गवारि यह सुनकिरवा की आड़ ॥७००॥
जौ लौं लषौं न कुल कथा ठिक तौ लौं ठहराइ ।
देषौं आवत देष ही क्यौं हूँ रह्यौ न जाइ ॥७०१॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं० ६ । साइज ५×३-६ इंच । पत्र संख्या १०१ । लिपिकाल—सं० १८५० के आस पास । इस में ७१६ दोहे हैं ।

अन्तिम दोहे:—

घर घर तुरकनि हिंदुनी कहैं असीस सराहि ।
पति न राखि चादरि चुरीं तैं राखि जयसाहि ॥७१५॥
हुकम पाइ जयसाहि कौं हरि राधिका प्रसाद ।
करी बिहारी सतसई भरी अनेक सवाद ॥७१६॥

( सरस्वती भण्डार )

प्रति नं १० । १०-६×५-७ इंच की पुस्तकाकार प्रति है । पत्र-संख्या २६ । लिपिकाल का उल्लेख इसमें भी नहीं है । कोई १००/१२५ वर्ष पहले की लिखी हुई प्रतीत होती हैं । इसमें ७०६ दोहे हैं जो किसी क्रम विशेष से नहीं रखे गये हैं । यह बिहारी के दोहों का एक सामान्य संग्रह मात्र है ।

अन्तिम दोहे:—

जौ लौं लखै न कुल कथा ठिक तो लौं ठहराइ ।
देखैं आवति देख ही क्यूं हूँ रह्यौ न जाइ ॥७०८॥
तंत्री नाद कवित्त रस सरस राग रति रंग ।
अनबूड़े बूड़े तिरै जे बूड़े सब अंग ॥७०९॥

( सरस्वती भण्डार )

(७८) बुद्धिरासौ । रचयिता—जल्ह । साइज ६×८-२ इंच । पत्र-संख्या ६ । लिपिकाल—सं० १७०४, पौष शुक्ला ३ रविवार । दोहा, छप्पय, गाहा, पाघड़ी, मोतीदाम, मुड़ैल, अड़ैल इत्यादि सब मिलाकर १४० छन्दों में ग्रंथ समाप्त हुआ है । इसमें चम्पावती नगरी के राजकुमार और जलधितरंगिनी नामक एक रूपवती स्त्री की प्रेम-कहानी है । राजकुमार अपनी राजधानी से आकर कुछ दिनों के लिये

जलधितरंगिनी के साथ समुद्र के पास किसी निर्जन स्थान में रहता है और जिस समय वहाँ से रवाना होता है, जलधितरंगिनी से एक माह के भीतर वापिस लौटने का वादा करता है। अवधि के ऊपर कई माह के बीत जाने पर भी जब राजकुमार नहीं आता है तब विरहोत्तापित जलधितरंगिनी दुनिया से विरक्त हो जाती है और अपने बहुमूल्य वस्त्राभूषणों को उतार फेंकती है। इस पर उसकी माँ उसके सामने दुनिया के *विलास-वैभव तथा देव दुर्लभ मानव* देह की महत्ता का राग अलापने लगती है। इतने में राजकुमार भी आ पहुँचता है। दोनों का पुनर्मिलन हो जाता है और आनन्द-उत्साह के साथ अपना समय व्यतीत करते हैं।

आदि—

दोहा

चंपावति चतुरापुरी चिन्नू हरण मय नंद ॥
सोम वंस वर ऊधरण नृपति तहीं मलय्यंद ॥१॥

छन्द अडैल

जोजन पंच सुहै पुरवास। नगर नागर मंडप मंड अवास ॥
नट नाटक जग्य सुरम्य सुवासु। भूपण भूरि कीयौ कविलासु ॥२॥
राज पुत्त इक दखिण देस। धन बहु बंधि चल्यौ परदेस ॥
वय पूरण पूरण बुधि वीर। लोचति नयन निघरह नीर ॥३॥
वेस सहस दम ऊपरी वह। जलधतरंगनी कीय विच हट्ट ॥
नेह ग्रेह जोगिंन आयि। लछि सरीर समेत समायि ॥४॥

अन्त—

दोहा

श्रंमा पत्त वसंत भी कोमल कूंपल मेलि।
भत्ता मंडन निग्रही बहुली लछि संकेलि ॥१३९॥
इति प्रतिवाद सुवेस रस वर्णं कियौ कवि लल्ह।
चंपावति नयरि सुथल कही मनोहर गल्ह ॥१४०॥

( सरस्वती भंडार )

(७६) भक्त-परचई। रचयिता—अनंतदास। साइज ६-२×५-८ इंच। पत्र-संख्या ५। लिपिकाल—सं० १८३१। प्रति के प्रत्येक पृष्ठ पर १२ पंक्तियां और प्रति पंक्ति में ३०।३२ अक्षर हैं। इसमें नामदेव और त्रिलोन के जीवन-चरित्र वर्णित हैं। ग्रंथ के आदि की दो पंक्तियाँ निम्न हैं :—

चौपाई

अलप निरंजन विनवौं तोही। मांगूं साध सगति दे मोही।
संवत सौला से पैंताला। वाणी बोले वचन रसाला॥

यह प्रति स्थानीय प्रयागदास जी के अस्थल के पुस्तकालय की है।

(८०) भक्तमाल। रचयिता—नाभादास। साइज़ ७.६×७ इंच। पत्र-संख्या ३५। कागज़ बहुत पतला और जीर्णावस्था में है। लिखावट भद्दी पर पाठ शुद्ध है। लिपिकाल—सं० १७२४। विषय—भक्तों की कथा।

आदि—

दोहा

भगति भगत भगवंत गुर चत्र नाम वपु ऐक।
इनके पग वंदन करत नासई विघ्न अनेक॥ १॥

अन्त—

भगत दास जिन जिन कथी तिनकी जूठन पाइ।
मै मत सारु अछेर ह्वै कीनु सौलो (क) बनाइ॥ ११॥
काहुँ के बल जोग जग कुल करणी की आस।
भगति नाव माला अगर उर वसी नराईणदास॥ १२॥

( सरस्वती भंडार )

(८१) भक्तमाल की टीका। रचयिता—प्रियादास। साइज़ ८.७×६.६ इंच। पत्र-संख्या ६०। लिपिकाल—सं० १७८६, माह सुदी ५, सोमवार। पद्य-संख्या ६१८।

आदि—

कवित्त

महा प्रभू कृष्ण चैतन्य मन हरन जू के
चरन कौ ध्यान मेरे नाम मुख गाईयै।
ताहि समै नाभा जू ने आग्या दई लई धारी
टीका निस्तार भक्तमाल कों सुनाईयै॥
कीजीइ कवित्त वंद छंद अति प्यारौ लगे
जगे जग मांहि कहि वानी विरमाईयै।
जानौं निज मति ऐयैं सुन्यो भागवत शुकउ
मुनि प्रवेश कियौ असै ही कहाईयै॥ १॥

अन्त—

अग्नि जरावौ लेकै जल में बुडावौ भावै
सूरी पैं चढावौ घोर गरल पिआयवौ।
वीछू कटवावौ कौटि सांप लपटावौ हाथी
आगे डरवावौ इती भीत उपजायवौ॥
सिंघ पैं खवावौ चाहै भूमि गडवावौ तीखी
अनी विंधवावौ मोहि दुष्य नहीं पायवौ।
ब्रज जन प्रान कांन वात यह कांन करो
भक्ति सो विमुष ताकौ मुष न दिखायवौ॥ ६२८॥

(सज्जन-वाणी-विलास)

(८२) भक्तमाल की टीका। टीकाकार—वालकराम। साइज़ १२·३ × ३·७ इंच। पत्र-संख्या ४४८। प्रत्येक पृष्ठ पर २३।२६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। लिपि सुडौल और सुपाठ्य है। यह प्रति मेवाड़ के महाराणा शंभुसिंह जी की माता के लिये सं० १९३२ में लिपिबद्ध हुई थीः—

हिंदवा हिंदी पातसा, संभुसिंह नरंद।
ता जननी वांचन अरथ, लिखियो सहत आनंद॥
संमत उगणी और बतीसा। चौदस भादू दीत को वासा॥
उत्तम पुल रो पष बुद होई। लिख्यो प्रीति कर जांनो सोई॥

नाभाजी के 'भक्तमाल' की यह एक बहुत बड़ी, सरस और भावपूर्ण टीका है। टीकाकार ने इसका नाम 'भक्त दांम गुण चित्रनी टीका' रखा है। इसमें दोहा, छप्पय आदि कई प्रकार के छंदों का प्रयोग किया गया है, पर अधिकता चौपइया छंद की है। हिंदी के भक्त कवियों के विषय में नाभादास ने अपने भक्तमाल में जिन-जिन बातों पर प्रकाश डाला है उनके अलावा भी बहुत सी नई बातें इसमें बतलाई गई हैं और इसलिये साहित्यिक दृष्टि से महत्वपूर्ण होने के साथ-साथ यह संत-महात्माओं के इतिहास की दृष्टि से भी परम उपयोगी है। केवल आदि अंत का भाग न देकर इसमें से कबीर साहब के विषय का पूरा लेख हम नीचे उद्धृत करते हैं।

मूल
(छप्पय)

कबीर कांनि राषी नहीं वर्ण आश्रम षटदरसनी।
भक्ति विमुष जो धर्म सोई अधर्म करि गायो।

जोग जज्ञ व्रत दांन भजन बिन तुच्छ बतायो ॥
हिंदू तुरक प्रमाण रमैणी सबदी सापी।
पषिपात नहिं बात सबनि का हित की भाषी ॥
आरूढ़ दसा ह्वै जगत परि मुषि देषि नांहीं भनी।
कबीर कांणि रापी नहीं वर्ण आश्रम षटदरसनी ॥

टीका

( चौपइया छंद )

अब कबीर की गाथा सुनियै आदि हु तैं जौ होई।
वह आरूढ़ मता जिस हितकर पचपात नहिं कोई ॥
रांमांनंदहि सेवत एका वनिक तिया चित लाई।
नित दरसन स्वामी पैं आवै सीधा ल्यावै बाई ॥ १ ॥

पैं ताकै मन पुत्र कांमनां प्रगट न मुष सूं गावै।
स्वांमी अंतरजामी जांनी सौं ताकै मन भावै ॥
तब मन ही मैं कीन्ह विचारा दैहौं या कूं पूता।
पै हरि पासहि आज्ञा लैऊं यहु नारी अवसूता ॥ २ ॥

तब स्वामी कहि तासूं आवहु मात सवेरी बाई।
स्वांमी प्रात न्हाय पूजा करि हरिसूं आज्ञा पाई।
बाई प्रात न आई संका भाग मंद अनुसारी।
ताहीं समय पठाई औरहि विप्री भोजन कारी ॥ ३ ॥

सा विधवा गत स्वामीं पासा हरि इच्छा बलवंता।
नमन करी तिहि दूरिहि जबही स्वांमी वचन भणंता ॥
होहि पुत्र हरि भक्ता तेरै सत्य हमारी बांनीं।
सुनतहि विधवा सकुची मन मैं पुनि स्वांमींहि वषांनी ॥ ४ ॥

तुम जांनीं सौ मैं नहिं स्वांमी हौं विधवा द्विज नारी।
दवा दई तुम सो मम सापा जग मम होत षवारी ॥
तब स्वांमी कहि ताकै भोलै कही होयगी त्योंहीं।
भक्त गिरा हरि मृषा न करई बांण राम को ज्यौंही ॥ ५ ॥

सा पछिताय बनिक तिय पासिहि जाय सुनाई सोई।
सुनि सा बांनी मन पछितानीं बनियांनीं अति रोई ॥
पुनि तिहि विधवा गुपती रापी जब लगि पुत्र जनाई।
काल पाय सुत जायौ सोई पंदक दयौ नपाई ॥ ६ ॥

तब ही एक अपुत्र जुलाहा देषि लीयो सिसु सोई।
जाय तियहि दै कीन्हौ पालन लालन सुत हित होई॥
कोऊ धाय लगाय जिवावा बड़ौ भयौ परणावा।
पिता जुलाहा सौं मिरि जावा आपहि कसब करावा॥ ७॥

इक लरका इक लरकी जाई माई और लुगाई।
इक कबीर जन पच करहई भक्ति रीति नहिं पाई॥
तब कबीर पैं हरि धरि करणां बांनी गगन उचारी।
तिलक दांम धरि संत सेय तूं पावहि दरस हमारी॥ ८॥

रामांनद धरौं गुरु सिर परि पुनि कबीर हूँ गाई।
हम कुल तुरकन स्वांमीं धांजै तिलक दांम किम पाई॥
तब हरि कहि स्वांमो के मगन? सिर ही न्हांन जय जाई।
तिन पग लगि तुम कोमउ तब मिम कर धरि राम कहाई॥ ९॥

असु गुरु होय मांनि सौ ठांनि वैष्णव भयौ कबीरा।
तिलक दांम धरि रांमहि गावत संत संग करि धीरा॥
भक्तिनि की गृह धंनहि पावै माता कौं नहिं भावा।
क्यूं निज धरम छाँडि करि बेटा पर कौ धरम गहावा॥१०॥

माला तिलक देषि तिय रोवत पति कौ किन भरमावा।
घर को धन मुड़ियन कूं पोवत रंडी रारि बढ़ावा॥
काहू रांमांनदहि यहु कही जुलहा भक्तिकराई।
नाम कबीरा अति मति धीरा तुम्हरी सिष्य कहाई॥११॥

कहि स्वांमीं ताकूं गहि ल्यावहु हम कब चेला कीन्हा।
ल्याये ताहि षोलि स्वांमी पैं आड़ा परदा दीन्हा॥
कहि स्वांमीं हम कब सिष कीन्हां मृषा नाम क्यूं लेई।
तब कबीर कहि निसि मग मम तुम न्हांवन जात मिलेई॥१२॥

मम पग लगि मम सिर कर धरि तुम राम कहावा जबही।
एहीं मंत्र तंत्र सब गावन मैं गुरु पद धारा तबही॥
कबीर की मति निरमल जांनी स्वांमीं भयो प्रसंसा।
परदा षोलि बोलि दै भक्ति हि सिष करि लीयौ प्रसंसा॥१३॥

गुरु पद भेट कबीर प्रमोदा लै आयस ग्रह आवा।
अब निरभय राघव गुण गावत कहू संक न ल्यावा॥
प्रेम सहित मन हरि पद नचवत दृग चित द्रव रोमांचा।
बेधत हरि भगतनि अनुरागा जग कुं न जांनै सांचा॥१४॥

अद्भुत रंग लग्यो दासा तन सन्त सेव सुषदांनैं।
साना तनत बनत टटनांई प्रेह निबाह प्रमानैं॥

बसन बेचि करि आधौ लाहा सन्तनि देय पवाई।
मन आनन्द रपै अति धीरा सोध बोध चित लाई ॥१५॥

एक बार हरि परचौ लेंवै वैष्णव रूप बनावा।
दुरबल तन जीरण पट धार्यां कबीर पासहि आवा॥
कह्यो साधु मोकूं पट दीजे दुपत सीत तन छावा।
तब कबीर आधौ पट देवै फारण लग्यौ तड़ावा ॥१६॥

कही भक्त सारोई दीजे आधे नहिं सराई।
तब सब दीयो लियो कहुँ ओटा कबीर गेह न जाई॥
घर लरकै तिय जननी भूपी परची त्रिनि दुप पाई।
अस बिचार दिन तीन कबीरा छुपा रांम समराई ॥१७॥

धीर कबीरा संका वंका पैं घर लरका भूपा।
तब करि कृपा होय बनिजारो आयौ हरि सैंलूका॥
घर कबीर कै डारत गौनी सकल सूंजि निकसाई।
कबीर की मातहि कहि हरि जी भीतर धरिये माई ॥१८।

कहि माई तूं को बनिजारो सूंज कहां तें लाया।
मति डारै विन जानै मम सुत वित्त न लेत पराया॥
कहि नायक सुनि माता वांनी तेरा सुत पैं राजा।
दरस आय बहु वित्त चढ़ावा ताकौ ले यहु साजा ॥१९॥

घर कूं दयौ पठाय कबीरै सो हम ले इत आता।
हौं बनिजारौ संतन प्यारौ अब तो धारौ माता॥
हरि कहि जाता वित धरि माता सुत की पबरि करावा।
सोधि कबीरहि नर ले आवा रिध की रीति जतावा ॥२०॥

पुनि कबीर सौं मन मैं जानी कृपा करी रघुराई।
अब तांनां काहे कूं तनिये सहजै रांम पुराई॥
तब कबीर बहु संत बुलाया ठौर ठौर कै जबही।
सोई सूंज पवाई संतनि कछू न रापी तबही ॥२१॥

सुनि ब्राह्मण संन्यासी कोपे कबीर के घर आवा।
कही कबीरहि भागि नगर तजि जीवत तोहि छुटावा॥
तब कबीर कहि क्युं उठि जाऊं कछू राहा नहिं मारी।
नहिं धन मैं काहू का चोरा तकी नहीं परनारी ॥२२॥

मैं बैठो गृह हरि गुण गाऊँ क्युं तुमको पकराई।
तब द्विज कहीं तूं हम रापौनी हमरी मांन घटाई॥
राजा तो कौं सूंजि चढाई हम हि कछू न पुछाई।
मुड़िया सुद्र बुलाय जिमाया संपति दई लुटाई ॥२३॥

जन रसोई जो करई विप्रनि प्रथम बुलावे।
विप्रनि पोछै देय और कूं वेद पुरांणां गावै॥
तें अपमांन हमारा ठांनां मुडिया प्रथम जिमावा।
हम कूं कछू बात न पूछी यही चूक परावा॥२४॥

अबहि रसोई हम कूं दीजे नांतर तोहि पिटाई।
कहि कबीर तुम कैसे लेहौ ब्राह्मण अग्र जिमाई॥
अब दो सूंज उछिष्ट रहांनीं मुडिया प्रथमहि पावा।
रहौ परे मैं और हि ल्यांऊं सूंजि मंडी लगि जावा॥२५॥

द्विजन कही जावहु झट ल्यावहु गयौ कबीरा दासा।
बिनां सूंज देवे की तिन कूं मिस करि मेटी पासा॥
छिपा कबीरा बैठि रहाई तब केसव मन धारी।
मम जन गिर सांची करि कीरति बढऊं काज सुधारी॥२६॥

जन कबीर को रूप धारि प्रभु बहुत द्रवि ले आवा।
मढी मांहि सीधा लै मोलिहि सिरह माल दे ल्यावा॥
कबीर क ग्रह सूंजि उतारी विप्रनि देवे लागा।
जनां जनां प्रति सेर अढाई मैदा चावल पागा॥२७॥

घृत अरु षंड पांन की बीरी दीन्ह कीन्ह सन्तोषा।
राजी भये विप्र जय बोली जय मन स्वारथ पोषा॥
तिनि मैं पोंटी ब्राह्मण बोल्यौ जुलहै बहु निधि पाई।
कही नृप सूं सन पोसि लिवावौ तितैं और द्विज गाई॥२८॥

क्यूं नृप सूं कहिये यहु जुलहा मन कौ बहुत उदारा।
अन हू यापैं सौंज लैहगें डर दिपाय करि कारा॥
द्विज संन्यासी सीधा लीधा औरउ ले ले आई।
हरि कबीर की कीरति बढ़ई सीधा सब निपुनाई॥२९॥

पुनि कबीर कूं हरि सुधि दीन्हीं अचीन्ह द्विज तन धारी।
इत क्यूं बैठो भक्त जाहु झट कबीर घर सुप कारी॥
तहां बटत है सीधा सबकूं द्विज संन्यासिनि लीन्हा।
प्रति जन सेर अढाई देवै देषि हमहि यहु लीन्हा॥३०॥

अस कहि गयौ कबीरै जांनीं कृपा करी रघुराई।
आयौ ग्रेह देषि सब सूंजिहि भिक्षुक लै लै आई॥
प्रमुदित मन जन कबीर हरि पद सरस कृपा अति जांनीं।
धन्य राम निज जन प्रति पालक बालक मात समांनी॥३१॥

कबीर रामहि समरत अति रति मन विस्वास बढांनां।
श्री गुरु को नित दरसन करई उर उजल प्रगटांनां॥

विश्वरूप हरि अंतर भासा सब जग रीति लपांनी ।
एक बार श्री गुरू के पासहि अद्भुत बोल्यौ बांनी ॥२२॥

स्वांमी मानस पूजा ठांनत हरि सिर क्रीट बनावा ।
बक्र बनावा लपि कबीर कहि प्रभु यहु वंका आवा ॥
स्वांमीं कहि तैं कैसे जानां तबहि कबीर प्रकासा ।
मैं देपत हूं कृपा तिहांरी तव निरमल हों दासा ॥२३॥

हुकम तिहारे विधवा द्विज तिय गरभ अरभ हौं सूता ।
जांनौं सोई जांनी स्वांमीं समरथ बड़ अवधूता ॥
तब तैं रामानन्द हु आदर कबीर कौ अति ठानैं ।
कबीर की जग कीरत्ति बाढ़ी राजा परजा मानैं ॥२४॥

पूजा भेट लोक बहु धरई लेत न कबीर दासा ।
असन बसन तन चाहत लेवै जाकै हरि बिस्वासा ॥
जो जो अधिकारी धरि जावै सो लै संत जिमावै ।
त्यौं त्यौं अधिक जातरा लागै कबीर कूं न सुहावै ॥२५॥

ध्यान भंग लपि जगत निवारन चोज कबीर कीन्हां ।
दै कछु गणिका संग लिवाई बतक गंग जल लीन्हां ॥
वृपली कन्ध भुजा धरि चौहट विचरा दास कबीरा ।
सब जग निन्दा करिवै लागा जिनकी बुधि अधीरा ॥२६॥

ब्राह्मण बनिया हसत कहत अस दिन दस भक्ति कराई ।
अब कबीर वृपली अति देषहु अन्त नींच कुल जाई ॥
तब कबीर के जेतक संगी भक्ति सकल मुप गोई ।
ताही समय एक द्वै ठहरा कबीर संगी सोई ॥२७॥

महंत सन्त आचारज अगमहि जांनै जांनन हारा ।
तब कबीर वृषिली तजि चाला कासी भूपति द्वारा ॥
गयौ तहाँ पूरब उत आदर नृप आसन नहिं दीन्हां ।
सब सूं बैठा दूरि कबीरा तबहि चोज इक कीन्हां ॥२८॥

झूंठी निंदा करत लोक कौ बुरौ होत यहु जांनी ।
प्रगट कमंडलु तैं जल डार्‌यौ राम भाषि मृज पांनी ॥
देषि चरित नृप पूछी तासूं यहु की कर्‌यौ कबीरा ।
तब कबीर कहि जगंन्नाथ कौ पंडौ भात उतीरा ॥२९॥

अटका उष्ण पर्‌यौ तिस पग परि हरि कृपया हम दीसा ।
तिस पग पैं जल डारि सिरावा कौस चार सत बीसा ॥
नृप कही सांच कहै किधुं डहकत मन में बात न आई ।
मूढ़ सभाजन कहि हँसि जुलहा मदिरा मत्त बकाई ॥४०॥

तहां ऐक जन कहि नृप मांनहु कबीर झूठन आपी।
चौकस करी कही नृप दूतहि पठयौ ल्यावन साषी॥
जगन्नाथ सौ जाय पुछाई उही बात उन गाई।
भात उतारत उष्ण पात्र गिरि मम पग पर्यौ तदाई॥४१॥

भक्त कबीरा, कामी दामी तिहि जल ढोरि सिराया।
हुआ इहांई जांनीं सांचहि दिन तिथि समय बताया॥
पत्र लिषाय आय मदम नृप पासहि सांच जनाई।
सुनि नृप डर्यौ कर्यौ अपमांनां कबीर कहि न मनाई॥४२॥

अब उहि कोप करै सो परि राज्य भ्रष्ट ह्वै जावै।
तब नृप रांनीं मिलि करि मंत्रहि कबीर दरसन धावै॥
धन सम्पति करि तोप कबीरन तब काठी सिर धारी।
राजा रांनी सहित वटुयों कंधे धरी कुठारी॥४३॥

लाज तजी नृप चौहट निकसा सिर लकरी कौ भारा।
सदन कबीरा के जब पहुंचे नृपहि कबीर निहारा॥
उठि नृप सनमुष आर डरावा कही करी क्यूं पेश।
मेरे नहीं रोम कछु तुम सूं तुम नृप न्याय विभेश॥४४॥

तुम बड हमहि बड़ाई दीन्हीं सांच मृठ पहिचांनां।
अस नृप के आनंद बढायौ कबीर सब सुषदांनां॥
नृपति क्षमाय आय ग्रह बैठा अति नम बढ़ा कबीरा।
निश दिन समरथ जन कै दामी हुकम बहीरा॥४५॥

कबीर महिमां बढी नगर इक रांमहि कहै कहावे।
आन धरम मत देत उठाई नृप भ्रजा हुकम चलावे॥
काजी ब्रांह्मण सब दुष मांनत कब जुलहा कूं मारैं।
मरै रोप ते देषि कबीरहि ज्यों पग देषि मजारैं॥४६॥

पातस्याह इक साहा सिकंदर कासी आवा जबही।
काजी ब्रांह्मण कबीर जननीं मिलि हजरत पैं जबही॥
चले पुकारन रांड सिपाई काजी ब्राह्मण दोषी।
तेरा बेटा राहा छांडि कैं पकरी राहा अनौषी॥४७॥

जाय पुकारी पातसाह पैं रांड भांड सम बकरी।
पूछा जब न कबीरहि गावा तै उलटी दिसि पकरी॥
काजी बिप्रनि चैंपी बातहि जिनका हुकम घटांनां।
तुरक जुलाहा कबीर जिसनै टीका माला ठांनां॥४८॥

हिंदू तुरक उभय कूं निंदत उलटी राहा चलाई।
रांम कहावन सब कूं एक ही नगर लोक भरमाई॥

पातसाह तब कोप कबीरहि बोलान फर पठावा ।
च्यारि जष्ट घर कहै कबीरहि चलौं हजूरि बुलावा ॥४६॥

इन कहि कौंन हजूर कही उन प्रथिवी पति पतिसाहा ।
की जांनें हम कूं कहि तेरी माता चुगली बाहा ॥
समझि कबीर चल्यौ तिनि संगति संगनि कूं दै धीरा ।
गयौ जवन पैं परौ रांम रति निरभय दास कबीरा ॥५०॥

काजी कहत कबीरहि कहियै हजरत कदम सलांमहि ।
कही कबीर सलांम न जांनू समरौं करता रांमही ॥
पातसाह तब कोप बषांनां क्यूं रे जुलहा पाजी ।
मस्त भयो संका नहीं मानत कौंन राह तैं साजा ॥५१॥

तूं दीसत है दो जग जाता निज कुल राहा गमाई ।
अपनीं राहा चलत गति होई वेद कतेब कहाई ॥
कस भरमां कौन भ्रमावा तबहि कबीर कहावा ।
मैं नहि भरमां भरमे तुमही हिंदू तुरक जितावा ॥५२॥

काजी ब्राह्मण मरम न जांनै सब जग ए भरमावा ।
ब्रह्म अलह की पबरि न जांनत लोभी लूम करावा ॥
बकरी मुरगी सुरभी मारत कौंन कतेब कहाई ।
और हि मारि भिस्त पहुँचावत आपहि मरि किन जाई ॥५३॥

दो जग परै तुरक अरू हिंदू जेते आतम घाती ।
हम निरभय भजि रांम करीमा निसि दिन सो संगाती ॥
चसम लाल करि मलेछ बोला गाफल संक न धारहि ।
अब देपहुँगो राम तिहारा पूत्र परै जब मारहि ॥५४॥

पुनि कबीर निरभय मन बोला सभा तुछ तिहि भासी ।
को मारहि मो कौं हरि रापैं जो सब विश्व प्रकासी ॥
तो से रंक कत्ते हरि जाचत और तिकै बसि चारा ।
हरि का कीया मिटै नहि तोसुं तूं की करहि हमारा ॥५५॥

पातसाह तब कोपा भारी ज्यौं अहि सैफ दबाई ।
हुकम कियौ पकरौ जुलहा कूं पकर्यो पुनि फुरमाई ॥
धरहु कंठ पद कर जंजीरा देहु गंग मैं डारी ।
त्यौं ही करि डार्यो गंगां बिचि सुमर्यो दास मुरारी ॥५६॥

तब कबीर कूं रांम उबारा तौरे सब जंजीरा ।
कमल पत्र ज्यौं जल मैं तरिया आवा तीर कबीरा ॥
भक्त भीर रघुबीर धीर धनु तीर धरण कर चंडा ।
कहा होत काहू कै कौपहि भक्त अभय सब पंडा ॥५७॥

सोरठा

जाकूं रापत रांम को समरथ मारण तिम्हि।
ज्यौं मृगपति कौ जाम फेरू राज किम मार हैं ॥१८॥

इति श्री श्रीमद्भक्त दांम गुण चित्रनी टीकायां कवीर ग्रंथच ओटन नांम अय त्रिमो रचना वृंदः ॥ ३३ ॥

(२)

( चोपइया छंद )

जब कबीर उबारा जल धारहि काजी ब्राह्मण बोला।
अहो दुनी पति चमा न करीयै ऐहु जुलहा गोला॥
राज अंध जवनेस श्रवण धर फिरि कोपित यहु कीन्हां।
अग्नि प्रज्वालय दारू मह रचिकै तामैं कबीर दीन्हां॥ १॥
यहु प्रहलाद जथा हरि समरथ अग्नि जास जलधारी।
कबीर कूं सीतल ह्वै बरती रघुवर सक्ति पसारी॥
जारा काठ अग्नि उपसांता कनक सनक ज्यौं भक्ता।
बैठो दिसै अनल सलिल में जवन कछु अनुमक्ता॥ २॥
कबीर सरीर स्याम रांम मुप दांम तिलक तन आजा।
अति सोभा दीमत ज्यौं सफरी केतु सेतु मन साजा॥
जीवत देपि कबीर हि द्वेपी षोपि फिरि खुगलाई।
दुष्ट स्वभाव भाव निज तज तनि विष ज्यौं चढता आई॥ ३॥
पातसाह यहु जुलहा पोटा जड़ी मंत्र बहु जानै।
ता करि नीर आंनि मैं उबरा तूं मति प्रभुता मानै॥
तब मलेछ फिरि गजहि मंगावा सो मद मत्त अनारी।
बहु नर जीत अभय नरभय कर बिरदायौ पग धारी॥ ४॥
बैसो दंनी कबीर जनपैं चौवा देषन सब ही।
भक्त काज मृगराज होय हरि जन ढिग बैठो तब ही॥
करि डर धरि हरि निरषि क्रोध करि कबीर पैं नहि धावै।
पीजत असपति महामात्र कूं बयूं रे गजहि भगावै॥ ५॥
पीलवांन कहि हजरति यांपै आडा सिंघ परा है।
तातैं गज डरि ढिग नहि आवत देषहु आप भरा है॥
पुनि अवनेसहि सिंघ दिषांनां परा कबीरा आगैं।
विकट रूप कटक नप द्विज घर मांनूं अयहि फिजागैं॥ ६॥
देषत डर्यो मलेछ कही झट गजधर गज करु न्यारा।
अय कबीर की जपी करामति यहु साहिब का प्यारा॥

कवीर मन मैं कोप न धारा तातैं असुर वचानां ।
नांतरि दोपी सहितहि नरहरि दैतौ गरद पयांनां ॥ ७ ॥

हस्ती टारि हारि पातसाहा कवीर के पग परिया ।
सांचा रांम कवीर तिहारा रपो मोहि मैं डरिया ॥
मो पैं गजव न धरौ रांम की मैं पर भाषित करिया ।
भक्त कही मति डरौ वचा अव चेता दिल अनुसरिया ॥ ८ ॥

ज्यौं अव तूं नहि चेता होता तौ परती रपर (?) मारा ।
सिंघरूप देपा मम साहिब तोकूं मारन धारा ॥
मैरे कोप कोप तासौं प्रभु लेतौं तोंकं मारी ।
मेरी धीर धीर सौं रहिया इतनी आस उवारी ॥ ६ ॥

पातसा हरि करी सलांमा कहि तुम हरि वंदा ।
काजी द्विज सव भरम भुलांनां कछु न जांनत गंदा ॥
हुकम करौ तौ मार दिवाऊं काजी ब्राह्मण सीसा ।
झूठा दोप करत तुम सूं सठ तुम सुमरत जगदीसा ॥१०॥

फुरमावहु कछु ग्रांम देस पुर वहुधन तुम कूं दीजे ।
कहि कवीर धन कछु न लेऊं धन लगि सव जग छीजे ॥
एक रांम धन अचल गह्यौ मैं जा करि तुम हीं मांनां ।
तित ही भक्त विजय लपि काजी द्विज तैं लगे प्रयांनां ॥११॥

पातसाहा कहि जांन न पावै मारहु डंगा धाई ।
तव कवीर कहि मति करु ऐसी इन मम भली कराई ॥
इन चुगली कर तौ पैं मेरा परचा कीन्हा भारी ।
तव तूं निरपि चरन मम लागा कीरति वढ़ी हमारी ॥१२॥

काहू मतै दुपावौ सवमैं साहिव राम विराजा ।
करी छमा तव ब्राह्मण काजी गए ढाँकि मुप लाजा ॥
चरण लागि पातसाह कवीरहि पठयौ पथि दे चारा ।
विजय कवीर गृह तव आवा कीरति वढ़ी अपारा ॥१३॥

सुनि सुनि संत कवीर छेम कूं पूछन दरसन आवा ।
कहि कवीर रांम संतन की कृपा मम दुप नहि पावा ॥
जात्रा लगी कवीरदास की महिमा कीरति छाई ।
भक्त राज संतन मैं गावत सव जग करत वड़ाई ॥१४॥

कवीर कौ जस सुनि द्विज मन मैं मछर करि नहि भावै ।
ईश्वर माया प्रवल जगत मैं जाकरि विदुप भुलावै ॥
द्विजनि मतो करि च्यारि द्विजनि की डाढी मूंछ मुडाई ।
माला तिलक वनाय पठाए पत्री कर पकराई ॥१५॥

कबीर कौ नांमहि दे न्यूंता भक्तन कूं बुलवाऐ।
माघ कृष्ण एकादसि मेला पंच दिवस समुदाऐ॥
सत सत कोस लगे करि न्यौंता गुपतिकबीर न जांनां।
कबीर अपजस हास्य करन भ्रम झूठा न्यौंता ठांनां॥१६॥

कहा होत काहू के कहियें जास मंहर रघुराई।
उलटी करत परत सब सुलटी ज्यौं सिय अनल उदीरा (sic)॥
अब सब संत पधारण लागा सुनि कबीर सुवाता।
सीधा नहीं जिमावैं कैसैं सबही छिपकर हाता॥१७॥

मुक्ता भक्त भए तहि भेला बहु आवत चिहुं औरा।
उलटा भादव घन जौ संता गावत रांम किसोरा॥
पूछत संत कबीरहि जब ही तब केसव झट आवा।
अपनैं जनकौ काज सुधारण जिम गो वछहि धावा॥१८॥

बहु कबीर का रूप बनावा संतन सनमुप जाई।
करि करि आदर सब संतनि कौ डेरा दिये बताई॥
मुक्ता सीधा तब हरि लाधा जाकौ सक्त अनंता।
सब के डेरे दे पहुंचावा जेतक आऐ संता॥१६॥

मैंदा चावल दालि सरकरा सरपी भावै जेता।
सब के डेरे कबीर रूपी हरि तन धारै केता॥
कहूँक नाचै कहूँक गावै कहूँक चरचा करई।
यह्रु लीला लपि कबीरदांमहु मिलि संतनि मैं फिरई॥२०॥

दिवस पंच लगि अैसी लीला हरि जी अद्भुत ठांनी।
सब संतनि कै मोद बढायी भक्त बछल हरि जांनी॥
पीछे संत महंतनि कूं प्रभु पहिरांवनि बहु कीन्हां।
जथा जोगि पट सुद्दर रूपईया देय विदा करि कीन्हा॥२१॥

ऐसे केसव जन कबीर कौ काज सुधार्यो आई।
विप्र सकल देपत हठ हारै लई कबीर बड़ाई॥
अस हरि बिरद भक्त जस पालक जो कोऊ हरि ध्यावै।
ताही को जस सहज बड़ाई बालकरांमा गावै॥२२॥

हरिजन आए कबीर गेहा ऐक बार की बाता।
बहु आदर करि तिनकूं सीधा दीन्हां पाक कराता॥
भोजन करिते ऊठि गए पुनि औंर हि हरि जन आया।
तिनहु सीधा लै पुनि तिय पैं लौंपा फेरि लिपावा॥२३॥

ते उठि गए और पुनि आऐ फिरि चौका करवाऐ।
इसप्रकार भ्रम कबीर नारी ऐक दिन खेप कराऐ॥

जरि बरि उठि मात जुत नारी मुडियन फौरा पारा ।
पीसत लीपत हम थकि हारी मुडिया भये अपारा ॥२४॥

तब कबीर निज तिय कूं बोधी तूं मति संतन भांडे ।
जो मोकूं पति चाहत है तौ कहे रारि मति मांडे ॥
बूढीया मातहि पर वक्न दै तूं गिर मानि हमारी ।
संत सेव करि भला होत है करौ प्रीति मन धारी ॥२५॥

तोहु न समझी भाग हीन तिय तब कबीर मन पैंचा ।
कपट विहारनि भक्ति विना निज मात तिया मन ग्रैंचा ॥
गुरू प्रसाद मन रुप्यौ रांम मैं जोग जुक्तिउ भासी ।
इंद्रीयजीत अतीत विषय सूं मन हरि रूप विलासी ॥२६॥

तब हरि इच्छा इंद्र पठाई अपसर कबीर पासा ।
देपन ताकै मनकी दृढता सुंदर रूप विभासा ॥
आय कबीरहि वचन सुनाया कोकिल कलरव जैसे ।
पद झंझर धुनि मनु पग बोलत दग सर भुव धनु तैसे ॥२७॥

मैं अपसरा इंद्र की पठई आई सेवा काजा ।
अंगी करौ मोहि तुम हरिजन मोमैं सब सुप साजा ॥
हम हित बहु जन कष्ट कराई तप सूरा पण साजै ।
हिम गलि कासी करवत लेवै गिरि तैं गिरि तन भाजै ॥२८॥

सो मैं तेरे सहजहि आई कीजै भोग विलासा ।
कबीर कहि नहि मेरे गरजी हरिजी मो मन भासा ॥
जाहु ठिकांनैं मैं नहि विचलूं तुम कछु अकलि गमाई ।
स्वरग मांहि की सुरवर थोरा मों कमीन कै आई ॥२६॥

मैं कछु इंद्रासन नहि लेऊं क्यू पठई सुरराजा ।
मैं गरीब बैठो हरि गाऊं नहीं भोग सूं काजा ॥
अपसर कही नैकुं तौ मो दिसि देपहु रूप विसाला ।
समुझत नांही हमरे सुप मैं तातैं ठांनत टाला ॥३०॥

तबहि कबीरनि हरि वपांनी जांनत हौं तब रीति हि ।
रूप दिपाइ भपाइ मूढ कूं डारि देति भव भीतिहि ॥
इक्षु जंत्र जौ इक्षु निचोवत रस लै डालै छोई ।
असी गति तिहि नर की होवै तुम सूं रति करि जोई ॥३१॥

भंगुर प्रीति अलप मति तुम्हरी सौ आप्यांन सुनाई ।
नकुल सपा नारी इक बारा सिसू पैं नकुल रपाई ॥
जल भरवै नारी गत पीछै सिसु ढिग अहि इक आवा ।
नकुल सर्प कूं मारि नारि पैं कहिवै सनमुष जावा ॥३२॥

रुधिर नकुल मुप लपि तिय मूंदनि सिर गागर पटकाई।
नकुलहि मारि गई गृह जीवत सिसुहि देपि पछिताई॥
तिनि विचारि हितकारि दु कू तिय दुपदा मूढ स्वभावा।
ऐसी प्रीति तिहारी को फल ज्यौं करि न्योला पावा॥३३॥

तब पुनि काम कटाछ बाण भर अपसर जन सूं गाई।
वैसी तिया कबीर नहीं हम मति जुत सुर मन भाई॥
करि आदर मम सुधि दिपाऊं नर रूचि कर रस सालौ।
ऐसें वचन रचन चंचल दृग करि घातहि बहु घाली॥३४॥

मकर केतु के बाण बहुत विधि चलऐ जन पे नारी।
तहू नहि डिगा कबीर भक्ति रत अगरव सरण मुरारी॥
प्रबल मदन मद अपसर करि मुनि तापस होत पवारी।
कबीर काम जलधि जल लहरी मनसिर नमित निवारी॥३५॥

गईं अपसरा निरपि अचञ्ज जन इन्द्रहि बात सुनाई।
अडिग मेर ज्यों सीतल जल ज्यों मम बस लगईं न काई॥
अग्नि सिराई जल प्रजलाईं सिलता उलटी चालै।
तोहु न कबीर को मन डोलै ज्यौं करि त्रिम नहि हालै॥३६॥

ताहि समय कबीरा पासहि श्रीपति रांम पधारा।
अरिदर कञ्ज गदाधर भुजवर तन घन नील सुहारा॥
कुंडल मौड पीत पट माला भूपण सब निज धारी।
निरपि रूप हरि को निज दासा मन आनदत भारी॥३७॥

लग्यो चरण हरि निज भुज प्यारी कबीर कै सिर धारा।
हूं कृपाल प्रभु जन सू बोला ले कबीर वर भारा॥
करू अवनि पति येक छत्र धरि किधौं इंद्र पद लीजे।
रापौं अटल न टलै और धौं निधि रिधि सिद्धि गहीजे॥३८॥

तब कबीर कहि तुम प्रभु समरथ सकल विभव तुम पासा॥
मैं भोला वर मागि न जानत चाहत तोहि उपासा॥
तुम दयाल सब मन की जानत क्यूं मोकों बहकावा।
देपण सुनन कहन मन परसित सौ सब नस्वर गावा॥३९॥

पर मैं भूजिहु लैऊ कछू वर तुम मोकों क्यू दीजे।
ज्यौं सिसु अहि सिपि गहै मपै सुद पिता मेटी तिहि कीजे॥
सौं यहु भोग रोग बहु मरीया सब जन कूं दुपदाई।
मत्तहि रोग होय तब अमहर वेद आपहू पाई॥४०॥

अस लपि धीर कबीरहि हरि जी भापी बाणी ऐहा।
धन्य धन्य तू भक्त हमारा धारा मोसूं नेहा॥

कहि तौ तोकूं संग हमारे लेजाऊं मम धांमां ।
तोकूं मैं कमला जुत सेऊं देऊं अति आरांमां ॥४१॥
जो मन है तौ रहो इहांई बढवौ भक्ति हमारी ॥
पीछे आवहु मेरे धांमहि इंछा जबहि तिहारी ॥
अजर अमर तूं होहि कबीरा मेरी भक्ति प्रतापा ।
गति निज छंद दई मैं तोंकू जथिष्ट करियै आपा ॥४२॥
करि प्रणाम कबीरे तबही हरि जी अंतर जाता ।
रह्यौ कबीर कोउ दिन फिरि घर करन भक्ति विख्याता ॥
बीस बरस का होय कबीरा राम भक्ति संभारा ।
संत संबछर साधी भक्तिहि तो पीछे गत पारा ॥४३॥
कासी वास प्रताप कबीरा होवा जीवन मुक्ता ।
भक्ति प्रताप बिसारी किते द्विज अैसी बातहि उक्ता ॥
मगहा मै मरि कुगति जात है कासी मृति गति जावा ।
तब कबीर मृति हित रचि लीला भक्ति प्रभाव दिपावा ॥४४॥
मगहा जाय विछाय कुसमधर कबीर सयन कराई ।
पट ओढे पौढे हरिदासा स्वासा देह धराई ॥
और भक्त नाचै अरु गावै ताल मृदंग बजावै ।
कबीर प्रयांन जांनि मंगल जस हरि को मिलि वौ गावै ॥४५॥
हींदू तुरक अरक जे लोका कबीर मत नहि जांनै ।
जारन गारन के हित झगरा ते सबहि मिलि ठांनै ॥
हिन्दू कहत कबीरहि जारै तुरक कहै गड़वाई ।
तिन कौ झगरौ देपि संतजन बोले बात बुझाई ॥४६॥
काहे लरत कबीरहि देपहु पीछे करियौ बाता ।
तब संतनि चादर करि दूरि दिपया फूल रहाता ॥
जांनी सबनि कबीर राम कै धांम सिदेहा जाता ।
तब कबीर के जेतक दासा ससि चकोर ज्यौं ध्याता ॥४७॥
तब कबीर अनुक्रम सूं जावा देपत सुर पुर थांनां ।
देप इंन्द्र अति आदर कीन्हा सब सुर चरण लगावा ॥
रिपि लोक ह्वै ब्रंह्मा कै पद गयौ वंहा हू मांनां ।
पुनि ध्रुव पद गत ध्रुव सूं मिलि करि हरि के धाम सिधांनां ॥४८॥
महा विष्णु श्रीरांम ब्रंह्म पद भगवत बाची जोई ।
तासूं मिलि करि जथेष्ट मुक्ति हि पायौ सब सुप सोई ॥
हरि को सुप बरण्यौं नहिं जावै सौ जांनै जो पाया ।
अस कबीर जस सरस रस भक्ति जथा बुद्धि हम गाया ॥४९॥

सोरठा

हरि पद तीर कबीर प्रेम नीर सुप मीलिघर ॥
तुरकनि कौ सिरपीर हिंदू उडगनि इंदुसम ॥२०॥

इति श्री श्रीमद्भक्ता दांम गुण चित्रनी टीकायां कबीर भक्त गुण वरण नौ नांम चतुर त्रिंसोरचना वृंद ॥३४॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(८३) भक्ति विनोद। रचयिता—सूरति मिश्र। साइज ६·४×६·२ इंच। पत्र संख्या २६। लिपिकाल—सं० १८७८, भादों सुदी १, सोमवार। इसमें नीति, वैराग्य, ईश-भक्ति, षटऋतु-वर्णन, नायिका भेद आदि विभिन्न विषयों के ३२४ फुटकर दोहे, कवित्त और सवैये हैं।

आदि—

दोहा

ध्यांन धरैं प्रभु कौ हियें नांम स्वाद अनुरक्त।
दीन भाव विनती करैं जय जय श्री हरि भक्त ॥१॥
मन सिचैं प्रभु पौं जु पिय तिन गुन वरनन मोद।
समय समय लीला कहैं इहि विध भक्त विनोद ॥२॥

अन्त—

कवित्त

हाथी हय द्वार भूरि भरे हैं भंडार पढैं
बंदी जन बार बार कीरत सुधारी हैं।
सोने के महल दासी सची सी टहल करै
चहल पहल कवि सूरत सवारी हैं ॥
कंपत से कहा वर संपति निहारो यह
दीनी जदुराज तुम सौं न जो उचारी हैं।
वेग चली धांमा मग हेरति है भांमा यह
राज लोक सामा श्री सुदामा जु तिहारी हैं ॥३२३॥

दोहा

यह विध सूरत सुकवि यह वरन्यौं भक्ति विनोद।
पढ़त गुनत जिहिं चित धरैं कृष्ण भक्ति जुत मोद ॥३२४॥

( सरस्वती भण्डार )

(८४) भक्ति सागर। रचयिता—चरणदास। साइज़ १२-३ × ८-८ इंच। पत्र संख्या १२८। प्रति सजिल्द और पुस्तकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २८।३० अक्षर हैं। अक्षर सुन्दर और लिखावट सुवाच्य है। यह प्रति सं०१८७६ में लिखी गई थी। इसमें चरणदास जी के १७ ग्रंथ और २६ फुटकर छप्पय-कवित्त संग्रहीत हैं। पूरा विवरण नीचे दिया जाता है:—

| नं० | ग्रंथ का नाम | पद्य संख्या |
|---|---|---|
| १ | ब्रज चरित्र | ६५ |
| २ | अमर लोक अखंड धाम वर्णन | ५३ |
| ३ | धर्म जिहाज | १७७ |
| ४ | ग्यान स्वरोदय | २२७ |
| ५ | अष्टांग जोग | ३३१ |
| ६ | पंच उपनिषद् अथ वर्न वेद की भाषा | ११६ |
| ७ | संदेह सागर | २४ |
| ८ | भक्ति पदारथ | १४४ |
| ९ | चारों जुग वर्णन कुंडलियां | ४ |
| १० | नाम का अंग | ११५ |
| ११ | सील का अंग | २७ |
| १२ | दया का अंग | २५ |
| १३ | मोह छुटावन का अंग | १२० |
| १४ | भक्तिपदारथ | २०२ |
| १५ | मन विरक्त वरन गुटकासार | १०२ |
| १६ | ब्रह्म ज्ञान | १८८ |
| १७ | शब्द | २०१ |

( सरस्वती भण्डार )

(८५) भगवती जयकर्ण स्तोत्र। रचयिता—अज्ञात। साइज़ ६-८ × ४-१ इंच पत्र संख्या ५। पद्य संख्या ४४। लिपिकाल—सं० १७४६, कार्तिक कृष्णा ५। विषय-सरस्वती की प्रार्थना। भाषा–पिंगल और राजस्थानी का मिश्रण। कविता मधुर और भावपूर्ण है।

आदि—

गाथा

सकल सिद्धि दातारं पार्श्वनत्वास्त वीम्यहं।
वरदां सारदा देवी सुख सौभाग्यकारणी ॥१॥

( छंद अडिल वल्ल )

सरसति भगवति जग विख्याता। आदि भवानी कविजन माता ॥
सारद स्वामिन तुझ पय लगं। दोइ कर जोड़ी हित बुद्धि मगं ॥२॥
पुस्तक हाथ कमंडल सोहै । एक कर विमल निमल मन मोहै ॥
इक कर वीणा वाजि झीणा । नादै चतुर वचचण लीणा ॥३॥
हंस वाहण हरषै करि ध्यांऊ । राति दिवस तोरा गुण गाऊं ॥
हुं तुझ सुत सेवग कहिवाऊं। तिण कारण निर्मल मति पाऊं ॥४॥

अन्त—

संवत चंद कला अति उज्जल। सायर सिद्ध आसू सुदि निरमल॥
हरषि मगसर गुरुवार उदारा । भगवति छंद रच्यो जयकारा ॥४२॥
सारद नाम जपो जगि जाणं । सारद गुण गाऊं सुपिहाणं ॥
सारद आपै बुद्धि विनाणं । सारद नामि कोडि कल्याणं ॥४३॥

( गाहा )

इय बहु भत्ति भरेणं। अभय लछ देण संथूया देवी ॥
भगवती तुझ पसायां । होउ सदा मंथ कलाणं ॥४४॥

( सरस्वती भण्डार )

(८६) भर्तृहरि शतक भाषा। अनुवादक—जयपुर नरेश महाराजा प्रताप सिंह। साइज ५·४×५·८ इंच। पत्र-संख्या १६२। प्रति सजिल्द और गुटकाकार है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर २० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १६।२० अक्षर हैं। अक्षर सुंदराकार और लिखावट शुद्ध है। यह प्रति सं० १८८५, मार्गशीर्ष सुदी २ चंद्रवार को मेवाड़ के महाराणा जवानसिंह जी के लिये भट्ट दयाराम नामक किसी व्यक्ति द्वारा लिखी गई थी। यह भर्तृहरिकृत नीतिशतक, शृंगार-शतक और वैराग्यशतक का छंदोबद्ध हिन्दी-अनुवाद है। अनुवाद की भाषा बहुत ललित एवं विषयानुकूल है और इसमें चार छंदों का प्रयोग किया गया है—सोरठा, दोहा, छप्पय और कुंडलिया। अनुवाद के साथ २ मूल भी है। पहले मूल श्लोक देकर बाद में उसका हिंदी पद्यानुवाद दिया गया है। प्रति के १६२ पत्रों का विभाजन तीन भागोंमें नीचे लिखे अनुसार हुआ है:—

(१) नीति शतक—१—५३
(२) शृंगार शतक—५६—१०४
(३) वैराग्य शतक—१०४—१६२

इसमें से नीति शतक के प्रारंभ का पहला पद्य मूल सहित यहाँ दिया जाता है।

यां चिन्तयामि सततं मयि सा विरक्ता।
सा ऽप्यन्यमिच्छति जनं स जनोऽन्यसक्तः॥
अस्मत्कृते च परितुष्यति काचिदन्या।
धिक्तां च तं च मदनं च इमां च मां च॥

छप्पय

जाकी मेरे चाह वहै मोसों विरक्त मन।
पुरुष और सों प्रीति पुरुष वह चाहत और धन॥
मेरे कृत पर रीझ रही कोई इक औरहि।
यह विचित्र गति देखि चित्त ज्यों तजत न यौरहि॥

सब भांति राज पत्नी सुधिक जार पुरुष को परम धिक।
धिक काम याहि धिक मोहि धिक अब सज्जनिधि को सरन इक॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(८७) भय चिंतामणि। रचयिता—लालदास। साइज ७-६×६-७ इंच। पत्र-संख्या ७। प्रत्येक पृष्ठ पर १४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। अक्षरों की वनावट भद्दी है। लिपिकाल—सं० १७२४। इसमें मनुष्य के गर्भवास से लगाकर मृत्यु तक के भय-दुःखों का वर्णन है।

आदि—

गरभ वास की त्रास में रहे औंध दस मास।
हात पाव सुकच्या रहे द्वारि न आवै सास॥
द्वार न आवै सास वास नरकन में दीनुं।
उरध सीस अरध पाव अहार मल मूत्र न लीनुं॥
दुपित भयो अकुलाइ त्राहि सांई अब काढ़ो।
अब कै लैसु नाव भगति करिस्यु अब गाढ़ो॥
अब कैं केउंही नीसरूं तो वीसरूं नाही लगार।
भाव भगति करसुं सदा जो काढ़ो अब की वार॥

अन्त

दोहा

लार पड्यौ छांडै नहीं भरी भरी रालैं वाथ।
लालदास जो उबरै जाके सब जो साथ॥

मवल सीन साथो कीया ते सुख पावै सीत।
जीहा जाय तीहा सुखी रावै समरथ पीत ॥
जे भगतां रत्त नाम सुं ते जमलोक न जाय।
सदा सनेही राम मैं सहजै रहै समाय ॥
जम नियडो आवे नहीं जे पण साहे प्राण।
मंनसा वाचा करमना लगै न जम के बाण ॥

( सरस्वती भंडार )

(८८) भाषा भारथ। रचयिता—साँदू खेतसी। साइज १२-६×६ इंच। पत्र-संख्या २१३। प्रति बहुत मोटे और सफेद रंग के बाँसी कागज पर लिखी हुई है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर ३० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में ३३।३५ अक्षर हैं। अक्षर छोटे पर सुन्दर हैं। लिपिकाल—सं० १८८२, माघ कृष्णा ६ रविवार। विषय—महाभारत का अनुवाद। भाषा डिंगल है और मोतीदाम, हनूफाल, दूहा, कवित्त, चौपाई आदि विविध छंद का प्रयोग किया गया है। बीच में कहीं कहीं गद्य भी है। प्रति के अन्त में लिपिकार ने इसकी श्लोक संख्या १२६०० बतलाई है।

आदि—

गाथा

गंवरी पुत्र गणेसो गज वदनाय अग्र तेतीसं।
मन सुध सुतन महेसो दे सद्‌बुधि चित्रवा कुर कुल ॥१॥
जोगणि जगत जनेवो जग पालण रवि पुणु वामंगा।
दीजे उकत्ति सदेवी वाणि वियारी चित्रवा भारत ॥२॥
गीरधरधर गोपालो गज उधरण अनत अगमागम।
दीजे उकति दयालो चालो कहण तुम्ह चक्राधर ॥३॥

अन्त—

छप्पय

तर भेलप सुख मिलत निसा भेलप तप नांहिन।
जल भेलप मल घटत सतहपुरखां चित चाहिन ॥
पंडित भेलप प्रगटि महा विद्या धन पावत।
सतपुरषां संग कीयां प्रीत हरि ढुंत लगावत ॥
महिमा समंद जादव त्रिमल देखत जन आणंदीयो।
कवि मोह हटी भेलप करे भाषा दघ पारद भयो ॥

दूहा

सेवा अभा नरेसरी भेलप छठी सुरीयंद।
कवि भाषा भारथ कियो आग्या आणंदकंद॥
श्रवणे सहित सुध सुणें प्रातह पाठ प्रमांण।
करे जिके निहचें करें पुहचें पद निरवांण॥

( सरस्वती भंडार )

(८६) भाषा भूषण। रचयिता—जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या ६। लिपिकाल—सं० १७६५। पद्य-संख्या २१०(दोहे)। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

विघन हरन तुम हो सदा गनपति होहु सहाय।
विनती कर जोरें करूं दीजें ग्रंथ बनाय॥१॥
जिहिं कीन्हों परपंच सब अपनी इच्छा पाय।
ताकों हों वंदन करूं हाथ जोरि सिर नाय॥२॥

अन्त—

लछन तिय अरु पुरुष के हावभाव रस धांम।
अलंकार संजोग तें भाषा भूषन नांम॥२०९॥
भाषा भूषन ग्रंथ को जो देषै चित लाइ।
विविध अर्थ साहित्य रस समुझै सबै बनाइ॥२१०॥

( सरस्वती भंडार )

(९०) भीम विलास। रचयिता—किशन जी आढ़ा। साइज १३-५×६-३ इंच। पत्र-संख्या १७५। अंत के २४ पन्ने सिर्फ एक तरफ लिखे हुए हैं। प्रति बहुत मोटे सफेद रंग के देशी कागज पर लिखी हुई है और सजिल्द है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १८।२० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २०।२२ अक्षर हैं। अक्षर बड़े बड़े पर भद्दे हैं। यह सं० १८८० में लिपिबद्ध हुई थी। इसमें मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह जी का जीवन-इतिहास और उनकी राज्य व्यवस्था का सविस्तर वर्णन है। भाषा डिंगल है। इसमें दोहा, छप्पय, साटक, मोतीदाम, दवावैत, त्रोटक आदि कई प्रकार के छंदों का प्रयोग किया गया है और कुल मिलाकर ७१७ पद्यों में ग्रंथ समाप्त हुआ है।

आदि—

छंद साटक

श्री लंबोदर सिंधुरास्य सुभगं गौरी अनंदायनं।
सिंदूरार्चित सुंड डंड प्रथुलं मद गल्ल छ्याऌिनं ॥
पांणी मोदकयं कुठार दधतं विघ्नाल संहायनं।
विद्या बुद्धि विवेक विस्व वरदं जै जै गनाधीस्वरं ॥१॥

अन्त—

छप्पय

स्वांमि त्रिया अरु पिता पुत्र नरपत परधांनह।
ठाकर चाकर भ्रात मित्र प्रोहित एसवांनह ॥
क्षत्रि दुज क्षत्रीय वैस्य सुद्र जे ग्रंथनि गाये।
निज निज धर्म सुपात किस्नन जे वर्नि दिखाये ॥
महारांन भीम निज पुत्र सुत अमर होहु आसीस दिय।
गुन भीम विलास किस्नन कवि कीरत पुत्र प्रकास किय ॥७१७॥

दूहा

धर अंबर रवि ससि सुघर रांम नाम जग सीस।
जौं लौं भीम जवांन सुत अमर रहौ अवनीस ॥७१७॥

यह प्रति इस ग्रंथ के रचयिता किशनजी के वंशधर श्रीयुत ठाकुर लक्ष्मण-दान जी के पास है।

(६१) मदन सतक। रचयिता—दांम। साइज ७-४ × ६-२ इंच। पत्र-संख्या ७। लिपिकाल—सं० १७३५, आश्विन कृष्णा ८, सोमवार। प्रत्येक पृष्ठ पर १६ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २४ अक्षर हैं। विषय—मदन कुमार और चंपकमाल की प्रेम कहानी। भाषा—ढूंढाड़ी। ग्रंथ में गद्य-पद्य दोनों हैं।

आदि—

दोहा

विरघा (?) नदी पाय नमि भून यात चित धार।
मदन सतक ज्यांमि लिख्यौ ज्यूं कीनौ करतार ॥१॥

श्री पुर नगर के विषै आनंद वन। ता मद्धि कामदेव को प्रासाद। तिहां मदन कुमार घोरा बांधि द्युक कुं द्वार बैठाइ आपन सोया। इतने राय नगर को बेटी कामदेव की पूजा करन आई। ... ... ... ...।

दोहा

आस फली सब मदन की पूरब पुण्य प्रसाद।
दांम कहैं जन सबन स्युं पुण्य करहु मन लाइ ॥

( सरस्वती भंडार )

(६२) मधुमालती । रचयिता—निगम कायस्थ। साइज ६-५×५-८ इंच। पत्र-संख्या ३६। लिपिकाल—सं० १७६८ फालगुन कृष्णा ४, भृगुवार। पद्य-संख्या ७६६। ग्रंथ दोहा-चौपाइयों में है। कविता सरस है।

आदि—

चौपाई

वर विरंचित नगा वर पाऊं। संकर सुत गणपति सिर नाऊं ॥
चतुर हेत चातुरी रिझाऊं। रस मालती मनोहर गाऊं ॥१॥
लीलावती ललित इक देसा । चंद्रसेन तिह सुहड नरेसा ॥
शुभ गावनि ध्वज गगन प्रवेसा। मांनौ मंडल रच्यौ महेसा ॥२॥
बसै नेरपुर योजन बारै । चौरासी चौहटा विचारै ॥
अति विचित्र दीसै नर नारी। मनौं तिलक नर भुवन मझारि ॥३॥

अन्त—

दोहा

राजा पढ़ै सु राज गति मंत्री पढ़ै तो बुद्धि।
कांमी कांम विलास रस ग्यानी ग्यान समृद्धि ॥७६५॥
संपूरन मधुमालती सकल कथा संपूर।
श्रोता वकता सबन कौ सुखदायक दुख दूर ॥७६६॥

( सरस्वती भंडार )

(६३) मनोरथ वल्लरी। रचयिता—तुलसीदास। साइज ६-१×४-५ इंच। पत्र संख्या १४। लिपिकाल—सं० १७६३, आसाढ़ वदि ४, सोमवार। पद्य संख्या १६१ (दोहे)। विषय—राधा-भक्ति-वर्णन। कविता मधुर है।

आदि—

दोहा

श्री राधा गिरधर चरण सरण परम सुप पाइ।
करी मनोरथ वल्लरी फरी परी रसहि चुचाइ ॥१॥

श्री राधे तुव रूप गुण सील सुहाग सुनि श्रोन ।
नरी नरदासी होंन की होंस करै नहिं कौंन ॥२॥

अन्त—

दोहा

वेद सप्त रिष चंद्र पुनि संवत ताको मास ।
सावन बदि तिथि पंचमी बल्लरी कीयो प्रकास ॥१६१॥

( सरस्वती भंडार )

(६४) मनोरथ वल्लरी। रचयिता—रामराय। साइज़ ८-७×६-६ इंच। पत्र-संख्या ३३। प्रत्येक पृष्ठ पर १२।१३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २४।२७ अक्षर हैं। लिपिकाल—सं० १७८६, श्रावण सुदी ५, शनिवार। विषय—कृष्ण लीला। भाषा ब्रजभाषा है।

आदि—

दोहा

लीला ललित गोपाल की सुधा सिंधु सुप रास ।
कहि भगवानु हित रामराय के पीवत बढ़ै पियास ॥१॥

चौपई

याके प्रीतम नंद किसोर । कृष्णचंद ताकै नैन चकोर ॥
चरन कमल पर अलिया को मन । ताहि न भावै और कछू धन ॥२॥
यह लीला लागी जिय जाकै। हरि मूरति हिरदै रहै ताकै ॥
वृन्दावन अति सघन अनूप । तहाँ विराजत कृष्ण सरूप ॥३॥
सोभि रह्यो कंकन जग जैसें। आस पास जमुना बहै तैसें ॥
प्रिया सखी निज भाव न रहै। यों हरि भजै यों हरि मनु गहै ॥४॥
यै तौ सबै प्रेम की मूरति । कहां लगि बरनों तिनकी सूरति ॥
कमल नैन पिय रहो निहार । वृंदावन में करै विहार ॥५॥

अन्त—

दोहा

जो कोउ भाषै यह कथा सोई पुरुष प्रमान ।
रामराय हित जानि कै कहै दास भगवान ॥

( सरस्वती भंडार )

(६५) मान मंजरी। रचयिता—नंददास। साइज ६-४×४-४ इंच। पत्र संख्या २६। लिखावट अच्छी है। लिपिकाल सं० १६६८, पौप सुदी ११। पद्य संख्या २७०। विषय—पर्यायवाची शब्दों का कोष।

आदि—

दोहा

तं नमामि परम गुरू कृष्ण कमल दल नैंन।
जग कारन करुना रवन गोकुल जाको ऐंन ॥१॥
उचरि सकत न संस्कृत जांन्यौ चाहत नाम।
तिन लगि नंद जथा नुमति रचन नाम की दाम ॥२॥
ग्रंथन नाना नाम को अमरकोष के भाइ।
मानवती के मान पर मिलै अरथ सब आइ ॥३॥

अन्त—

दोहा

माला श्रक श्रज गुनवती इह जु नाम की दाम।
जनरु कंठ करि है जु कोउ ह्वै हैं छवि की धाम ॥२६६॥
मान मंजरी नाम इह जो पढ़ि है सुग्यान।
सो सब ठौरहि गुनि नमौं पैहैं अति सनमान ॥२७०॥

( सज्जन-वाणी-विलास )

(६६) मोहमरद की कथा। रचयिता—जगन्नाथ। साइज ७-६×७ इंच। पत्र-संख्या ११। लिपिकाल—संवत १७२४। पद्य-संख्या ११६। विषय—मोहमरद राजा की कथा। रचना सरस और मनोहारिणी है।

आदि—

गुर गोविंद की अग्या पाऊं। संत समागम वरणि सुनाऊं ॥
सुनो एक इतिहास पुराणा। नारद वीश्न भयो वपाना ॥१॥
वैकुंठ लोक वीश्न को वासा। आऐ तिहां सकल हरिदासा ॥
सनक सनंदन आऐ ईसा। ईन्द्र आदि देव तेतीसा ॥२॥
गंगा आदि तीरथ सव आऐ। वड़े मुनीस्वर सकल सीधाऐ ॥
प्रसंन होइ करि वूझै ग्याना। सव ही धरे वीश्न को ध्याना ॥३॥

अन्त—

ये हरजी औवे हैं राजा । ताके न्याय संवारो काजा ।
जीन तंन मंन तोसु लेरौ लाया । पुत्र कलीत्र समरपी माया ॥११४॥
राजा नारद अनंत सुख पायो । व्यास द्रोपती कुंवरनी सुनायो ।
जो या लीला सोखे अरु गावै । नारायण को दरसण पावै ॥११५॥
मोहमरद हरजी की गाथा । नीत प्रीत गावै जन जगनाथा ॥११६॥

(सरस्वती भंडार)

(६७) मृग संवाद री चौपई। रचयिता—अज्ञात। साइज १०×६-३ इंच। पत्र-संख्या ४६। लिपि काल—सं० १८५५, फाल्गुन सुदी १३। पद्य संख्या ५४६। इसमें मृग-व्याध संवाद के रूप में नीति और उपदेश की बातें बतलाई गई हैं। भाषा बोलचाल की राजस्थानी और कविता मधुर है।

आदि—

दोहा

आद पुरष आदेसर तीन लोक के राय ।
पावन में पावन महा घट घट रहे समाय ॥१॥
आमा पुरिषल को ऐसे श्री महाराज ।
एक नाम नरहर तणो तीन लोकनि जैहाज ॥२॥
चरण कमल तेहना नमी आयों मन उलास ।
मृग संवाद री चौपई करसुं कथा प्रमाद ॥३॥

अन्त—

चौपई

कथा प्रमादें मिश्रपुर ठांम । पारासर देवरा धाम ॥
कथा सुणतां दान जे करि । तेहना एकोतर उधरै ॥५४७॥
भणें गुणें जेहनि मित्रपुर धाम । भणतां गुणतां लील बैराम ॥
ऐह कथा नो फलो ऐह । दम तम जीजो नारायण देह ॥५४८॥
इणको योग्यो पै सर्यापो जेह । मिश्राम ढोकडो होज्यो नेह ॥
भणें सुणें ते अवचल थई । पुन्य पसाय मिश्रपद लहई ॥५४९॥

(सरस्वती भंडार)

(६८) रघुवर जस प्रकास। रचयिता—किशन जी आढ़ा। साइज १०-२×६-५ इंच। पत्र-संख्या १३४। प्रति पुस्तकाकार और सजिल्द है। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर

२० पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर हैं। लिखावट बहुत सुन्दर और साफ़ है। प्रति सं० १६३७ की लिखी हुई है। इसमें हिन्दी और संस्कृत के बहु प्रचलित छंदों तथा डिंगल के ६६ प्रकार के गीतों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन है। उदाहरणों में भगवान श्री रामचन्द्र जी की कथा क्रम पूर्वक वर्णित है। बीच में कहीं कहीं गद्य भी है। भाषा डिंगल है।

आदि—

छप्पय

श्री लंबोदर परम संत बुधवंत सिधवर।
आच फरस ओपंत विघंन बन हंतक बंबर॥
मद कपोल महकंत मधुर आमंत्त गंध मद।
नंद महेसुर जननि मंत हित दयावंत हद॥
उचरंत किसन कवि यम अरज तन अनंत भगती जुगत।
जांनु की कंत अप्पयण सुजस गेक दंत दीजे उगत॥१॥

अन्त—

दूहा

रघुवर सुजस प्रकास रौ अहनिस करै अभ्यास।
सकौ सुकवि वाजै सही रांम कृपा सर रास॥
परगट छंद अनुष्टुपां संप्या गिणीयां सार।
सुज रघुवर प्रकास जस है गुण तीन हजार॥
जिण रौ गुण भण जेण नूं न गिणे गुर निरधार।
पड़ रौरव लैं सौ प्रगट अवस स्वांन अवतार॥

यह प्रति साहित्यरत्न पंडित उमाशंकर जी द्विवेदी के पास है।

(६६) रत्न परीक्षा। रचयिता—अज्ञात। साइज़ ७·७×५·८ इंच। पत्र-संख्या १४८। सजिल्द। इसके प्रत्येक पृष्ठ पर १३ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में २० के लगभग अक्षर हैं। प्रति सं० १८५५ की लिखी हुई है। इसमें मोती, हीरा, पन्ना, मूंगा आदि रत्नों की भिन्न २ जातियों और गुणों का वर्णन है। ग्रंथ वैद्यक शास्त्र से संबंध रखता है। पर विषय को कथा सूत्र में पिरोकर कवि ने इसमें सरसता पैदा करने की कोशिश की है और इसीलिये इसका थोड़ा सा साहित्यिक मूल्य भी है। इसकी कथा का सारांश इस प्रकार है:—

एक दिन स्नान करने के पश्चात् राजा अम्बरीष जब वस्त्राभूषण धारण करने लगते हैं तब उनके मनमें यह विचार उठता है कि इन सुन्दर २ रत्न-मणियों की उत्पत्ति कैसे हुई होगी। राजा अपनी सभा में आते हैं और अपने पंडितों से इस विषय में पूछ-ताछ करते हैं। इसपर पाराशर मुनि कहते हैं महाराज! मैंने वेद-पुराण आदि सभी को गाया है और रत्न-मणियों के नाम भी सुने हैं। पर इनका भेद अभी तक मुझे नहीं मिला। हाँ, व्यास मुनि इस भेद को अवश्य जानते हैं। आप यदि उनके पास चलें तो आपके प्रश्नों का उत्तर मिल सकता है। इस पर राजा अंबरीष और पाराशर दोनों व्यासजी के आश्रम में जाते हैं। वहाँ पर अंबरीष वही प्रश्न व्यास जी से करते हैं। व्यास जी राजा के प्रश्नों को सुनकर बहुत प्रसन्न होते हैं और कहते हैं—राजन्! रत्न-मणियों के रहस्य को शिव जी ने ब्रह्मा और विष्णु के सामने पार्वती को बतलाया था। वह मुझे स्मरण है। मैं तुम्हें सुनाता हूँ। तदंतर मनमें शिवजी का ध्यान लगाकर व्यास जी रत्न-मणियों का वर्णन प्रारंभ करते हैं।

ग्रंथ २६ अध्यायों में विभक्त है। अंतिम अध्याय में मूल विषय के बाद में राज-कर्म की चर्चा शुरू होती है जिसमें व्यास जी ने अंबरीष को राजा के कर्त्तव्यों और राज-मर्यादा की शिक्षा दी है। ग्रंथ की भाषा राजस्थानी और छंद दोहा-चौपाई हैं। प्रारंभ का थोड़ा सा अंश यहाँ दिया जाता है:—

मूकं करोति वाचालं पंगुं लंघयते गिरम्॥
यत्कृपा त महं वन्दे परमानन्द माधवम्॥१॥
वासुदेव सुतंदेवं कंस चाणूर मर्दनम्॥
देवकी परमानन्दं कृष्णं वन्दे जगद्गुरुम्॥२॥

शिव गौरी गणेश मनाऊँ। सुमर सारदा ध्यान लगाऊँ॥
सुमरूँ ब्रह्मा वेद उचारी। सुमरूँ सुन्दर कुंज विहारी॥
सब देवन को पहिले ध्याऊँ। गुरु चरनन को सीस नवाऊं॥
सनक ऋषि मुनि कृपा कीजे। हरि भक्ति में प्रिती दीजे॥

(सज्जन-वाणी-विलास)

(१००) रस प्रकास। रचयिता—नवनीतराय। साइज ८.४×४.६ इंच। पत्र-संख्या ४४। प्रति सजिल्द है। कागज बहुत पतला पर मजबूत है। लिपिकाल—सं० १७८४। पद्य संख्या ३८२। विषय—नायिका भेद। भाषा ब्रजभाषा है। बहुत उच्च कोटिका रीति ग्रंथ है।

आदि—

दोहा

लंबोदर वर बुद्धि वर गनवर वाघर ग्यांन॥
ससिधर भार सुजानि वर सुन्दर वर धरि ध्यांन॥१॥

सवैया

रूप रसाल विसाल विराजतु राजतु भालु सुधाकर धार्‌यौं ।
ग्यांननि कौं गुर के गुरु गाए हौं ध्यान विधान प्रकासु विहार्‌यौं ॥
एक हौं दंत बड़े बरदाइक पाइक पुन्नि के पापु प्रहार्‌यौं ।
ध्याएँ गनेस नवो निधि पाइए पाइए और पदारथ चार्‌यौं ॥२॥

अंत—

दोहा

सो सेवक ब्रज चंद कौ राखतु हौं चित ध्यान ।
होत अनुग्रह जास कौ पावत हैं नर ग्यान ॥२८२॥

( सरस्वती भंडार )

(१०१) रस मंजरी । रचयिता—जान कवि । साइज ६-३×८ इंच । पत्र संख्या ४६ । प्रत्येक पृष्ठ पर ११ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १६।१८ अक्षर हैं । लिखावट बहुत सुन्दर है । प्रति में लिपिकाल का उल्लेख नहीं है । कोई दो सौ वर्ष की पुरानी दिखाई पड़ती है । इसमें रसों का विवेचन है । रचना सरस है ।

आदि—

प्रथम सुमिरौं अलख अगोचर निरंजन ।
निराकार निर्गुन सुखदाइक दुख भंजन ॥
अवगति अविनासी कर्त्तार हैं ।
और सबै चलि जांहि एक कर्ता रहै ॥१॥

दूहा

कर्ता कर्ता चैंन कौ हर्ता दुख जंजार ॥
करि ताको सुमिरन सदा जो अरूप करतार ॥२॥
वाम महामद लीजीये उनतैं दूजी ठौर ।
निज सेवक आगे भए तिन सेवक सिरमौर ॥३॥

अंत—

संबत सत्रै सै जु नौ हो कातक को मास ।
जांन कवी रस मंजरी भाषा करी प्रकास ॥
सं (sic) जारज बासठौ और माहा जुलकाद ।
जांन करी रस मंजरी अपनी वुधि परसाद ॥

( सरस्वती भण्डार )

(१०२) रसरत्न। रचयिता—सूरति मिश्र। साइज ६-४×६-२ इंच। पत्र-संख्या २८। प्रत्येक पृष्ठ पर २४ पंक्तियाँ और प्रति पंक्ति में १८।२० अक्षर है। अक्षर बड़े २ और सुन्दर हैं। यह प्रति सं० १८७८, फाल्गुन वदि ८, गुरुवार को मेवाड़ के महाराणा जवानसिंहजी के लिये लिखी गई थी। इसमें नायिका भेद और रसों का संक्षिप्त विवेचन है। भाषा व्रजभाषा है। इसमें गद्य-पद्य दोनों हैं। पहले पद्य देकर फिर उसे गद्य में समझाया गया है।

आदि—

दोहा

कमल नयन कमलद बरन कमल नाभि कमलाप।
तिनके चरन कमल रहौ मो मन जुत गुन जाप॥

अर्थ—कमल नयन कमल से हैं नैन जिनके कमलद बरन कमनद कहिये मेघ के वर्ण है स्याम स्वरूप है। कमल नाभि श्री कृष्ण को नाम ही है। कमल जिनकी नाभि से उपज्यो है कमल ते ब्रह्मा उपज्यो है। कमलाप कमला लक्ष्मी ताके पति हैं तिनके चरन कमल समेत गुन के जाप सौ मेरे मन मैं रहौ।

अंत—

दोहा

तिनके हित टीका किया सुनहु सकल कविराइ।
ओसवाल परसिद्ध जग रिषभ गोत्र सुपदाइ॥९॥
संवत सत अष्टा दसैं सावन छवि भृगुवार।
टीका हित सुलतानमल रच्यौ अमल सुपसार॥१०॥
रस पोथी को रूप जितो हिय को चाह सुजान।
सो टीका पढ़ियौ भलो नींको ह्वै है ग्यान॥११॥

( सरस्वती भंडार )

(१०३) रसराज। रचयिता—मतिराम। साइज ६-५×८-४ इंच। पत्र-संख्या २४। लिपिकाल—सं० १७६७। प्रति बहुत जीर्ण हो गई है। पाठ शुद्ध है।

आदि—

दोहा

होत नायका नायकहि आलंबित शृंगार।
तातैं बरनौं नायका नायक मति अनुसार॥१॥
उपजत जाहि विलोकि कैं चित बिचरति जिहि भाव।
ताहि बपानत नायका जे प्रवीन कवि राव॥२॥

अंत—

अनमिष लोचन बांम वह यातें नंद कुमार ॥
मींचु गई जरि बीच ही विरहानल की झाल ॥४१८॥
समुझि समुझि सब रीझि हैं सज्जन सुकवि समाज ॥
रसिकनि के रस कों कीयौ भयौ ग्रंथ रसराज ॥४१९॥

( सरस्वती भंडार )

(१०४) रस शिरोमणि। रचयिता—नरवर गढ़ के अधिपति महाराज रामसिंह। साइज ४·६×७·६ इंच। लिपिकाल—सं० १८५० । पत्र-संख्या ३३२। विषय-काव्य के नवों रसों के विविध अंगों का लक्षण-उदाहरण सहित विवेचन। रचना प्रौढ़ है।

आदि—

दूहा

विघन हरन आँनँद करन राधा नंद कुमार।
तिन्हें परसपर होत है आलंबित शृंगार॥

अन्त—

कूरम कुल नरवर नृपति छत्रसिंह परवीन।
रामसिंह तिहँ तनय यह वरन्यौ ग्रंथ नवीन॥३३१॥
वरन वरन विचारि नीकैं समझियौ गुन धाँम।
सरल ग्रंथ नवीन प्रगट्यौ रस सिरोमनि नाँम।
माघ सुदी तिथि पूरना पग पुष्प अरु गुरवार।
गिनि अठारह से वरस पुनि तीस संवत सार॥३३२॥

( सरस्वती भण्डार )

(१०५) रस सरस। रचयिता—राय शिवदास। साइज ६·५×८·४ इंच। पत्र-संख्या ५२ । लिपिकाल—सं० १७६५, प्रथम आश्विन सुदी ६, भृगुवार। ग्रंथ आठ विलासों में विभक्त है। पद्य -संख्या ८५६। विषय—नायिका भेद और रसों के विविध अंग का विवेचन। लक्षण दोहों में और उदाहरण कवित्त, सवैया, छप्पय आदि में हैं। भाषा व्रजभाषा है। रचना बहुत सरस और काव्य-कला-पूर्ण है।

आदि—

दोहा

विघन विदारन विरद वर वारन वदन विकास॥
वर दे बहु बाढै बिसद बांनी बुद्धि विलास॥१॥

